18

# मन्तव्य

— भागचन्द जैन कवाड
प्राध्यापक (अंग्रेजी)

प्रस्तुत ग्रंथ "अभिधान राजेन्द्र कोष में, सूक्ति-सुधारस" (1 से 7 खण्ड) 5 परिशिष्टों में विभक्त 2667 सूक्तियों से युक्त एक बहुमूल्य एवं अमृत कणों से परिपूर्ण ग्रन्थ है। विश्वपूज्य श्रीमद् राजेन्द्रसूरिजी द्वारा प्रस्तुत ग्रन्थ में अन्यान्य उपयोगी जीवन दर्शन से सम्बन्धित विषयों का समावेश किया गया है। उदाहरण स्वरूप जीवनोपयोगी, नैतिकता तथा आध्यात्मिक जगत् को स्पर्श करने वाले विषय यथा – 'धर्म में शीघ्रता', 'आत्मवत् चाहो', 'समाधि', 'किञ्चिद् श्रेयस्कर', 'अकथा', 'क्रोध परिणाम', 'अपशब्द', सच्चा भिक्षु, धीर साधक, पुण्य कर्म, अजीर्ण, बुद्धियुक्त वाणी, बलप्रद जल, सच्चा आराधक, ज्ञान और कर्म, पूर्ण आत्मस्थ, दुर्लभ मानव-भव, मित्र-शत्रु कौन ?, कर्त्ता-भोक्ता आत्मा, रत्नपारखी, अनुशासन, कर्म विपाक, कल्याण कामना, तेजस्वी वचन, सत्योपदेश, धर्मपात्रता, स्याद्वाद आदि।

सर्वत्र ग्रन्थ में अमृत-कणों का कलश छलक रहा है तथा उनकी सुवास व्याप्त है जो पाठक को भाव विभोर कर देती है, वह कुछ क्षणों के लिए अतिशय आत्मिक सुख में लीन हो जाता है। विदुषी महासतियाँ द्वय डॉ. प्रियदर्शना श्री जी एवं डॉ. सुदर्शना श्री जी ने अपनी प्रखर लेखनी के द्वारा गूढ़तम विषयों को सरलतम रूप से प्रस्तुत कर पाठकों को सहज भाव से सुधा का पान कराया है। धन्य है उनकी अथक साधना लगन व परिश्रम का सुफल जो इस धरती पर सर्वत्र आलोक किरणें बिखेरेगा और धन्य एवं पुलकित हो उठेंगे हम सब।

चैत्र शुक्ला त्रयोदशी
दिनांक 9 अप्रैल 1998
विजय निवास,
कचहरी रोड़,
किशनगढ़ शहर (राज.)

अग्रवाल गर्ल्स कोलेज
मदनगंज (राज.)

13

# दर्पण

'अभिधान राजन्द्र कोष में, सूक्ति-सुधारस' ग्रन्थ का प्रकाशन 7 खण्डों में हुआ है। प्रथम खण्ड में 'अ' से 'ह' तक के शीर्षकों के अन्तर्गत सूक्तियाँ संजोयी गई हैं। अन्त में अकारादि अनुक्रमणिका दी गई हैं। प्रायः यही क्रम 'सूक्ति सुधारस' के सातों खण्डों में मिलेगा। शीर्षकों का अकारादि क्रम है। शीर्षक सूची विषयानुक्रम आदि हर खण्ड के अन्त में परिशिष्ट में दी गई है। पाठक के लिए परिशिष्ट में उपयोगी सामग्री संजोयी गई है। प्रत्येक खण्ड में 5 परिशिष्ट हैं। प्रथम परिशिष्ट में अकारादि अनुक्रमणिका, द्वितीय परिशिष्ट में विषयानुक्रमणिका, तृतीय परिशिष्ट में अभिधान राजेन्द्र : पृष्ठ संख्या, अनुक्रमणिका, चतुर्थ परिशिष्ट में जैन एवं जैनेतर ग्रन्थः गाथा/श्लोकादि अनुक्रमणिका और पञ्चम परिशिष्ट में 'सूक्ति-सुधारस' में प्रयुक्त सन्दर्भ-ग्रन्थ सूची दी गई है। हर खण्ड में यही क्रम मिलेगा। 'सूक्ति-सुधारस' के प्रत्येक खण्ड में सूक्ति का क्रम इसप्रकार रखा गया है कि सर्व प्रथम सूक्ति का शीर्षक एवं मूल सूक्ति दी गई है। फिर वह सूक्ति अभिधान राजेन्द्र कोष के किस भाग के किस पृष्ठ से उद्धृत है। सूक्ति-आधार ग्रन्थ कौन-सा है ? उसका नाम और वह कहाँ आयी है, वह दिया है। अन्त में सूक्ति का हिन्दी भाषा में सरलार्थ दिया गया है।

सूक्ति-सुधारस के प्रथम खण्ड में 251 सूक्तियाँ हैं।

सूक्ति-सुधारस के द्वितीय खण्ड में 259 सूक्तियाँ हैं।

सूक्ति-सुधारस के तृतीय खण्ड में 289 सूक्तियाँ हैं।

सूक्ति-सुधारस के चतुर्थ खण्ड में 467 सूक्तियाँ हैं।

सूक्ति-सुधारस के पंचम खण्ड में 471 सूक्तियाँ हैं।

सूक्ति-सुधारस के षष्ठम खण्ड में 607 सूक्तियाँ हैं।

सूक्ति-सुधारस के सप्तम खण्ड में 323 सूक्तियाँ हैं।

कुल मिलाकर 'सूक्ति सुधारस' के सप्त खण्डों में 2667 सूक्तियाँ हैं। इस ग्रन्थ मं न केवल जैनागमों व जैन ग्रन्थों की सूक्तियाँ हैं, अपितु वेद,

उपनिषद, गीता, महाभारत, आयुर्वेद शास्त्र, ज्योतिष, नीतिशास्त्र, पुराण, स्मृति, पंचतन्त्र, हितोपदेश आदि ग्रन्थों की भी सूक्तियाँ हैं ।

1. विश्वपूज्य प्रणीत सम्पूर्ण वाङ्मय
2. लेखिका द्वय की महत्त्वपूर्ण कृतियाँ



## 20

## जीवन-दर्शन

महिमामण्डित बहुरत्नावसुन्धरा से समलंकृत परम पावन भारतभूमि की वीर प्रसविनी राजस्थान की ब्रजधरा भरतपुर में सन् 1827 - 3 दिसम्बर को पौष शुक्ला सप्तमी, गुरुवार के शुभ दिन एक दिव्य नक्षत्र संतशिरोमणि विश्वपूज्य आचार्य श्रीमद् राजेन्द्रसूरिजी ने जन्म लिया, जिन्होंने अस्सी वर्ष की आयु तक लोकमाङ्गल्य की गंगधारा समस्त जगत् में प्रवाहित की ।

उनका जीवन भारतीय संस्कृति को पुनर्जीवित करने के लिए समर्पित हुआ ।

वह युग अँग्रेजी राज्य की धूमिल घन घटाओं से आच्छादित था। पाश्चात्त्य संस्कृति की चकाचौंध ने भारत की सरल आत्मा को कुण्ठित कर दिया था। नव पीढ़ी ईसाई मिशनरियों के धर्मप्रचार से प्रभावित हो गई थी। अँग्रेजी शासन में पद-लिप्सा के कारण शिक्षित युवापीढ़ी अतिशय आकर्षित थी ।

ऐसे अन्धकारमय युग में भारतीय संस्कृति की गरिमा को अक्षुण्ण रखने के लिए जहाँ एक ओर राजा राममोहनराय ने ब्रह्मसमाज की स्थापना की, तो दूसरी ओर दयानन्द सरस्वती ने वैदिक धर्म का शंखनाद किया। उसी युग में पुनर्जागरण के लिए प्रार्थना समाज और एनी बेसेन्ट ने थियोसोफिकल सोसायटी की स्थापना की। 1857 के प्रथम स्वतंत्रता संग्राम को अँग्रेजी शासन की तोपों ने कुचल दिया था। भारतीय जनता को निराशा और उदासीनता ने घेर लिया था।

जागृति का शंखनाद फूँकने के लिए लोकमान्य बालगंगाधर तिलक ने यह उद्घोषणा की – 'स्वराज्य मेरा जन्मसिद्ध अधिकार है।' महामना मदनमोहन मालवीय ने बनारस हिन्दु विश्वविद्यालय की स्थापना की ।

श्री मोहनदास कर्मचन्द गान्धी (राष्ट्रपिता - महात्मा गाँधी) को महान् संत श्रीमद् राजचन्द्र की स्वीकृति से उनके पिताश्री कर्मचन्दजी ने इंग्लैंड में बार-एट-लॉ उपाधि हेतु भेजा। गाँधीजी ने महान् संत श्रीमद् राजचन्द्र की तीन प्रतिज्ञाएँ पालन कर भारत की गौरवशालिनी संस्कृति को उजागर किया। ये तीन प्रतिज्ञाएँ थीं – 1. मांसाहार त्याग 2. मदिरापान त्याग और 3. ब्रह्मचर्य का पालन। ये प्रतिज्ञाएँ भारतीय संस्कृति की रवि-रश्मियाँ हैं, जिनके प्रकाश से भारत जगद्गुरु के पद पर प्रतिष्ठित हैं, परन्तु आँग्ल शासन ने हमारी उज्ज्वल संस्कृति को नष्ट करने का भरसक प्रयास किया।

ऐसे समय में अनेक दिव्य एवं तेजस्वी महापुरुषों ने जन्म लिया जिनमें श्री रामकृष्ण परमहंस, स्वामी विवेकानंद, श्री आत्मारामजी (सुप्रसिद्ध जैनाचार्य श्रीमद् विजयानन्द सूरिजी) एवं विश्वपूज्य श्रीमद् राजेन्द्रसूरिजी म. आदि हैं।

श्रीमद् राजेन्द्रसूरिजी ने चरित्र निर्माण और संस्कृति की पुनर्स्थापना के लिए जो कार्य किया, वह स्वर्णाक्षरों में अङ्कित है। एक ओर उन्होंने भारतीय साहित्य के गौरवशाली, चिन्तामणि रत्न के समान 'अभिधान राजेन्द्र कोष' को सात खण्डों में रचकर भारतीय वाङ् मय को विश्व में गौरवान्वित किया, तो दूसरी ओर उन्होंने सरल, तपोनिष्ठ, त्याग, करुणार्द्र और कोमल जीवन से सबको मैत्री-सूत्र में गुम्फित किया।

विश्वपूज्य की उपाधि उनको जनता जनार्दन ने, उनके प्रति अगाध श्रद्धा-प्रीति और भक्ति से प्रदान की है, यद्यपि ये निर्मोही अनासक्त योगी थे। न तो किसी उपाधि-पदवी के आकाङ्क्षी थे और न अपनी यशोपताका फहराने के लिए लालायित थे।

उनका जीवन अनन्त ज्योतिर्मय एवं करुणा रस का सुधा-सिन्धु था!

उन्होंने अपने जीवनकाल में महनीय 61 ग्रन्थों की रचना की है जिनमें काव्य, भक्ति और संस्कृति की रसवंती धाराएँ प्रवाहित हैं।

वस्तुतः उनका मूल्यांकन करना हमारे वश की बात नहीं, फिरभी हम प्रीतिवश यह लिखती हैं कि जिस समय भारत के मनीषी-साहित्यकार एवं कवि भारतीय संस्कृति और साहित्य को पुनर्जीवित करना चाहते थे, उस समय विश्वपूज्य भी भारत के गौरव को उद्भासित करने के लिए 63 वर्ष की आयु में सन् 1890 आश्विन शुक्ला 2 को कोष के प्रणयन में जुट गए। इस कोष के सप्त खण्डों को उन्होंने सन् 1903 चैत्र शुक्ला 13 को परिसम्पन्न किया। यह शुभ दिन भगवान् महावीर का जन्म कल्याणक दिवस है। शुभारम्भ नवरात्रि में किया और समापन प्रभु के जन्म-कल्याणक के दिन वसन्त ऋतु की मनमोहक सुगन्ध बिखेरते हुए किया।

यह उल्लेख करना समीचीन है कि उस युग में मैकाले ने अँग्रेजी भाषा और साहित्य को भारतीय विद्यालयों एवं महाविद्यालयों में अनिवार्य कर दिया था और नई पीढ़ी अँग्रेजी भाषा तथा साहित्य को पढ़कर भारतीय साहित्य व संस्कृति को हेय समझने लगी थी, ऐसे पराभव युग में बालगंगाधर तिलक ने 'गीता रहस्य', जैनाचार्य श्रीमद् बुद्धिसागरजी ने 'कर्मयोग', श्रीमद् आत्मारामजी ने 'जैन तत्त्वादर्श' व 'अज्ञान तिमिर भास्कर',[1] महान् मनीषी अरविन्द घोष ने 'सावित्री' महाकाव्य लिखकर पश्चिम-जगत् को अभिभूत कर दिया।

उस युग में प्रज्ञा महर्षि जैनाचार्य विश्वपूज्य श्रीमद् राजेन्द्रसूरिजी गुरुदेव ने '**अभिधान राजेन्द्र कोष**' की रचना की। उनके द्वारा निर्मित यह अनमोल ग्रन्थराज एक अमरकृति है। यह एक ऐसा विशाल कार्य था, जो एक व्यक्ति की सीमा से परे की बात थी, किन्तु यह दायित्व विश्वपूज्य ने अपने कंधों पर ओढ़ा।

भारतीय संस्कृति और साहित्य के पुनर्जागरण के युग में विश्वपूज्य ने महान् कोष को रचकर जगत् को ऐसा अमर ग्रन्थ दिया जो चिर नवीन है। यह 'एन साइक्लोपिडिया' समस्त भाषाओं की करुणार्द्र

---

1 अज्ञान तिमिर भास्कर को पढ़कर अंग्रेज विद्वान् हार्नेल इतने प्रसन्न हुए कि उन्होंने श्रीमद् आत्मारामजी को 'अज्ञान तिमिर भास्कर' के अलंकरण से विभूषित किया तथा उन्होंने अपने ग्रन्थ 'उपासक दशांग' के भाष्य को उन्हें समर्पित किया।

माता संस्कृत, जनमानस में गंग-धारा के समान बहनेवाली जनभाषा अर्धमागधी और जनता-जनार्दन को प्रिय लगनेवाली प्राकृत भाषा - इन तीनों भाषाओं के शब्दों की सुस्पष्ट, सरल और सहज व्याख्या उद्भासित करता है ।

इस महाकोष का वैशिष्ट्य यह है कि इसमें गीता, मनुस्मृति, ऋग्वेद, पद्मपुराण, महाभारत, उपनिषद्, पातंजल योगदर्शन, चाणक्य नीति, पंचतंत्र, हितोपदेश आदि ग्रन्थों की सुबोध टीकाएँ और भाष्य उपलब्ध हैं। साथ ही आयुर्वेद के सुप्रसिद्ध ग्रन्थ 'चरक संहिता' पर भी व्याख्याएँ हैं ।

'अभिधान राजेन्द्र कोष' की प्रशंसा भारतीय एवं पाश्चात्त्य विद्वान् करते नहीं थकते । इस ग्रन्थ रत्नमाला के सात खण्ड सात अनुपम दिव्य रत्न हैं, जो अपनी प्रभा से साहित्य-जगत् को प्रदीप्त कर रहे हैं ।

इस भारतीय राजर्षि की साहित्य एवं तप-साधना पुरातन ऋषि के समान थी । वे गुफाओं एवं कन्दराओं में रहकर ध्यानालीन रहते थे । उन्होंने स्वर्णगिरि, चामुण्डावन, मांगीतुंगी आदि गुफाओं के निर्जन स्थानों में तप एवं ध्यान-साधना की । ये स्थान वन्य पशुओं से भयावह थे, परन्तु इस ब्रह्मर्षि के जीवन से जो प्रेम और मैत्री की दुग्धधारा प्रवाहित होती थी, उससे हिंस्र पशु-पक्षी भी उनके पास शांत बैठते थे और भयमुक्त हो चले जाते थे ।

ऐसे महापुरुष के चरण कमलों में राजा-महाराजा, श्रीमन्त, राजपदाधिकारी नतमस्तक होते थे । वे अत्यन्त मधुर वाणी में उन्हें उपदेश देकर गर्व के शिखर से विनय-विनम्रता की भूमि पर उतार लेते थे और वे दीन-दुखियों, दरिद्रों, असहायों, अनाथों एवं निर्बलों के लिए साक्षात् भगवान् थे ।

उन्होंने सामाजिक कुरीतियों-कुपरम्पराओं, बुराइयों को समाप्त करने के लिए तथा धार्मिक रूढ़ियों, अन्धविश्वासों, मिथ्याधारणाओं और कुसंस्कारों को मिटाने के लिए ग्राम-ग्राम, नगर-नगर पैदल विहार कर विभिन्न प्रवचनों के माध्यम से उपदेशामृत की अजस्रधारा प्रवाहित

की। तृष्णातुर मनुष्यों को संतोषामृत पिलाया। कुसंपों के फुफकारते फणिधरों को शांत कर समाज को सुसंप का सुधा-पान कराया।

**विश्वपूज्य ने नारी-गरिमा के उत्थान के लिए भी कन्या-पाठशालाएँ, दहेज उन्मूलन, वृद्ध-विवाह निषेध आदि का आजीवन प्रचार-प्रसार किया। 'यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः' के अनुरूप सन्देश दिया अपने प्रवचनों एवं साहित्य के माध्यम से।**

गुरुदेव ने पर्यावरण-रक्षण के लिए वृक्षों के संरक्षण पर जोर दिया। उन्होंने पशु-पक्षी के जीवन को अमूल्य मानते हुए उनके प्रति प्रेमभाव रखने के लिए उपदेश दिए। पर्वतों की हरियाली, वन-उपवनों की शोभा, शान्ति एवं अन्तर-सुख देनेवाली है। उनका रक्षण हमारे जीवन के लिए अत्यावश्यक है। इसप्रकार उन्होंने समस्त जीवराशि के संरक्षण के लिए उपदेश दिया।

**काव्य विभूषा :** उनकी काव्य कला अनुपम है। उन्होंने शास्त्रीय राग-रागिनियों में अनेक सज्झाय व स्तवन गीत रचे हैं। उन्होंने शास्त्रीय रागों में ठुमरी, कल्याण, भैरवी, आशावरी आदि का अपने गीतों में सुरम्य प्रयोग किया है। लोकप्रिय रागिनियों में वनझारा, गरबा, ख्याल आदि प्रियंकर हैं। प्राचीन पूजा गीतों की लावनियों में 'सलूणा', 'रेखता', 'तीरथनी आशातना नवि करिए रे' आदि रागों का प्रयोग मनमोहक हैं। उन्होंने उर्दू की गजल का भी अपने गीतों में प्रयोग किया है।

चैत्यवंदन - स्तुतियों में - दोहा, शिखरणी, स्रग्धरा, मालिनी, पद्धडी प्रमुख हैं। पद्धडी छन्द में रचित श्री महावीर जिन चैत्यवंदन की एक वानगी प्रस्तुत है -

**"संसार सागर तार धीर, तुम विण कोण मुझ हरत पीर।**
**मुझ चित्त चंचल तुं निवार, हर रोग सोग भयभीत वार॥** [1]

एक निश्छल भक्त का दैन्य निवेदन मौन-मधुर है। साथ ही अपने परम तारक परमात्मा पर अखण्ड विश्वास और श्रद्धा-भक्ति को प्रकट करता है।

---

1. जिन - भक्ति - मंजूषा भाग - 1

चौपड़ क्रीड़ा- सज्झाय में अलौकिक निरंजन शुद्धात्म चेतन रूप प्रियतम के साथ विश्वपूज्य की शुद्धात्मा रूपी प्रिया किस प्रकार चौपड़ खेलती है ? वे कहते हैं –

'रंग रसीला मारा, प्रेम पनोता मारा, सुखरा सनेही मारा साहिबा ।
पिउ मोरा चोपड़ इणविध खेल हो ॥
चार चोपड़ चारों गति, पिउ मोरा चोरासी जीवा जोन हो ।
कोठा चोरासिये फिरे, पिउ मोरा सारी पासा वसेण हो ॥" [1]

यह चौपड़ का सुन्दर रूपक है और उसके द्वारा चतुर्गति रूप संसार में चौपड़ का खेल खेला जा रहा है। साधक की शुद्धात्म-प्रिया चेतन रूप प्रियतम को चौपड़ के खेल का रहस्योद्घाटन करते हुए कहती है कि चौपड़ चार पट्टी और 84 खाने की होती है। इसीतरह चतुर्गति रूप चौपड़ में भी 84 लक्षयोनि रूप 84 घर-उत्पत्ति-स्थान होते हैं। चतुर्गति चौपड़ के खेल को जीतकर आत्मा जब विजयी बन जाती है, तब वह मोक्ष रूपी घर में प्रवेश करती है।

अध्यात्मयोगी संत आनंदघन ने भी ऐसी ही चौपड़ खेली है –

"प्राणी मेरो, खेलै चतुरगति चोपर ।
नरद गंजफा कौन गिनत है, मानै न लेखे बुद्धिवर ॥
राग दोस मोह के पासे, आप वणाए हितधर ।
जैसा दाव परै पासे का, सारि चलावै खिलकर ॥" [2]

विश्वपूज्य का काव्य अप्रयास हृदय-वीणा पर अनुगुंजित है। 'पिउ' [प्रियतम] शब्द कविता की अंगूठी में हीरककणी के समान मानो जड़ दिया।

विश्वपूज्य की आत्मरमणता उनके पदों में दृष्टिगत होती है। वे प्रकाण्ड विद्वान् - मनीषी होते हुए भी अध्यात्म योगीराज आनन्दघन की तरह अपनी मस्त फकीरी में रमते थे। उनका यह पद मनमोहक है –

'अवधू आतम ज्ञान में रहना,
किसी कु कुछ नहीं कहना ॥' [3]

---

1. जिन भक्ति मंजूषा भाग - 1 2. आनन्दघन ग्रन्थावली
3. जिन भक्ति मंजूषा भाग - 1

'मौनं सर्वार्थ साधनम्' की अभिव्यंजना इसमें मुखरित हुई है। उनके पदों में व्यक्ति की चेतना को झकझोर देने का सामर्थ्य है, क्योंकि वे उनकी सहज अनुभूति से निःसृत है। विश्वपूज्य का अंतरंग व्यक्तित्व उनकी काव्य-कृतियों में व्याप्त है। उनके पदों में कबीर-सा फक्कड़पन झलकता है। उनका यह पद द्रष्टव्य है –

**"ग्रन्थ रहित निर्ग्रन्थ कहीजे, फकीर फिकर फकनारा।**
**ज्ञानवास में बसे संन्यासी, पंडित पाप निवारा रे**
**सद्गुरु ने बाण मारा, मिथ्या भरम विदारा रे॥"** [1]

विश्वपूज्य का व्यक्तित्व वैराग्य और अध्यात्म के रंग में रंगा था। उनकी आध्यात्मिकता अनुभवजन्य थी। उनकी दृष्टि में आत्मज्ञान ही महत्त्वपूर्ण था। 'परभावों में घूमनेवाला आत्मानन्द की अनुभूति नहीं कर सकता। उनका मत था कि जो पर पदार्थों में रमता है वह सच्चा साधक नहीं है। उनका एक पद द्रष्टव्य है –

**'आतम ज्ञान रमणता संगी, जाने सब मत जंगी।**
**पर के भाव लहे घट अंतर, देखे पक्ष दुरंगी॥**
**सोग संताप रोग सब नासे, अविनासी अविकारी।**
**तेरा मेरा कछु नहीं ताने, भंगे भवभय भारी॥**
**अलख अनोपम रूप निज निश्चय, ध्यान हिये बिच धरना।**
**दृष्टि राग तजी निज निश्चय, अनुभव ज्ञानकुं वरना॥"** [2]

उनके पदों में प्रेम की धारा भी अबाधगति से बहती है। उन्होंने शांतिनाथ परमात्मा को प्रियतम का रूपक देकर प्रेम का रहस्योद्घाटन किया है। वे लिखते हैं –

**'श्री शांतिजी पिउ मोरा, शांतिसुख सिरदार हो।**
**प्रेमे पाम्या प्रीतड़ी, पिउ मोरा प्रीतिनी रीति अपार हो॥**
**शांति सलूणो म्हारो, प्रेम नगीनो म्हारो, स्नेह समीनो म्हारो नाहलो।**
**पिउ पल एक प्रीति पमाड हो, प्रीत प्रभु तुम प्रेमनी,**
**पीउ मोरा मुज मन में नहिं माय हो॥"** [3]

---

1. जिन भक्ति मंजूषा भाग - 1
2. जिन भक्ति मंजूषा भाग - 1
3. जिन भक्ति मंजूषा भाग - 1

यद्यपि उनकी दृष्टि में प्रेम का अर्थ साधारण-सी भावुक स्थिति न होकर आत्मानुभवजन्य परमात्म-प्रेम है, आत्मा-परमात्मा का विशुद्ध निरूपाधिक प्रेम है। इसप्रकार, विश्वपूज्य की कृतियों में जहाँ-जहाँ प्रेम-तत्त्व का उल्लेख हुआ है, वह नर-नारी का प्रेम न होकर आत्म-ब्रह्म-प्रेम की विशुद्धता है।

विश्वपूज्य में धर्म सद्भाव भी भरपूर था। वे निष्पक्ष, निस्पृही मानव-मानव के बीच अभेद भाव एवं प्राणि मात्र के प्रति प्रेम-पीयूष की वर्षा करते थे। उन्होंने अरिहन्त, अल्लाह-ईश्वर, रूद्र-शिव, ब्रह्मा-विष्णु को एक ही माना है। एक पद में तो उन्होंने सर्व धर्मों में प्रचलित परमात्मा के विविध नामों का एक साथ प्रयोग कर समन्वय-दृष्टि का अच्छा परिचय दिया है। उनकी सर्व धर्मों के प्रति समादरता का निम्नांकित पद मननीय है –

'ब्रह्म एक छे लक्षण लक्षित, द्रव्य अनंत निहारा।
सर्व उपाधि से वर्जित शिव ही, विष्णु ज्ञान विस्तारा रे॥
ईश्वर सकल उपाधि निवारी, सिद्ध अचल अविकारा।
शिव शक्ति जिनवाणी संभारी, रूद्र है करम संहारा रे॥
अल्लाह आतम आपहि देखो, राम आतम रमनारा।
कर्मजीत जिनराज प्रकासे, नयथी सकल विचारा रे॥'[1]

विश्वपूज्य के इस पद की तुलना संत आनंदघन के पद से की जा सकती है।[2]

यह सच है कि जिसे परमतत्त्व की अनुभूति हो जाती है, वह संकीर्णता के दायरे में आबद्ध नहीं रह सकता। उसके लिए राम-कृष्ण, शंकर-गिरीश, भूतेश्वर, गोविन्द, विष्णु, ऋषभदेव और महादेव

---

1. जिन भक्ति मंजूषा भाग – 1 पृ. 72
2. 'राम कहौ रहिमान कहौ, कोउ कान्ह कहौ महादेव री।
पारसनाथ कहौ कोउ ब्रह्मा, सकल ब्रह्म स्वयमेवरी॥
भाजन भेद कहावत नाना, एक मृत्तिका रूप री।
तैसे खण्ड कलपना रोपित, आप अखण्ड सरूप री॥
निज पद रमै राम सो कहिये, रहम करे रहमान री।
करषै करम कान्ह सो कहियै, महादेव निरवाण री॥
परसै रूप सो पारस कहियै, ब्रह्म चिन्है सो ब्रह्म री।
इहविध साध्यो आप आनन्दघन, चेतनमय निःकर्मरी॥' आनंदघन ग्रन्थावली, पद ६५

या ब्रह्म आदि में कोई अन्तर नहीं रह जाता है । उसका तो अपना एक धर्म होता है और वह है – आत्म-धर्म (शुद्धात्म-धर्म) । यही बात विश्वपूज्य पर पूर्णरूपेण चरितार्थ होती है । सामान्यतया जैन परम्परा में परम तत्त्व की उपासना तीर्थंकरों के रूप में की जाती रही है; किन्तु विश्वपूज्य ने परमतत्त्व की उपासना तीर्थंकरों की स्तुति के अतिरिक्त शंकर, शंभु, भूतेश्वर, महादेव, जगकर्ता, स्वयंभू, पुरूषोत्तम, अच्युत, अचल, ब्रह्म-विष्णु-गिरीश इत्यादि के रूप में भी की है । उन्होंने निर्भीक रूप से उद्घोषणा की है –

**"शंकर शंभु भूतेश्वरो ललना, मही माहें हो वली किस्यो महादेव,**
**जिनवर ए जयो ललना ।**
**जगकर्ता जिनेश्वरो ललना, स्वयंभू हो सहु सुर करे सेव,**
**जिनवर ए जयो ललना ॥**
**वेद ध्वनि वनवासी ललना, चौमुखे हो चारे वेद सुचंग, जिन. ।**
**वाणी अनक्षरी दिलवसी ललना, ब्रह्माण्डे बीजो ब्रह्म विभंग, जि. ॥**
**पुरूषोत्तम परमातमा ललना, गोविन्द हो गिरूवो गुणवंत, जि. ।**
**अच्युत अचल छे ओपमा ललना, विष्णु हो कुण अवर कहंत, जि. ॥**
**नाभेय रिषभ जिणंदजी ललना, निश्चय थी हो देख्यो देव दमीश ।**
**एहिज सूरिशजेन्द्र जी ललना, तेहिज हो ब्रह्मा विष्णु गिरीश, जि. ॥"[1]**

वास्तव में, विश्वपूज्य ने परमात्मा के लोक प्रसिद्ध नामों का निर्देश कर समन्वय-दृष्टि से परमात्म-स्वरूप को प्रकट किया है ।

इसप्रकार कहा जा सकता है कि विश्वपूज्य ने धर्मान्धता, संकीर्णता, असहिष्णुता एवं कूपमण्डूकता से मानव-समाज को ऊपर उठाकर एकता का अमृतपान कराया । इससे उनके समय की राजनैतिक एवं धार्मिक परिस्थिति का भी परिचय मिलता है ।

'अभिधान राजेन्द्र कोष' कथाओं का सुधासिन्धु है । कथाओं में जीवन को सुसंस्कृत, सभ्य एवं मानवीय गुण-सम्पदा से विभूषित करने का सरस शैली में अभिलेखन हुआ है । कथाएँ इक्षुरस के समान मधुर, सरस और सहज शैली में आलेखित हैं । शैली में प्रवाह हैं, प्राकृत और संस्कृत शब्दों को हीरक कणियों के समान तराश कर

1. जिन भक्ति मंजूषा भाग - 1 पृ. 72

कथाओं को सुगम बना दिया है ।

**उपसंहार :**

**विश्वपूज्य अजर-अमर है । उनका जीवन 'तप्तं तप्तं पुनरपि पुनः काञ्चनं कान्त वर्णम्' की उक्ति पर खरा उतरता है । जीवन में तप की कंचनता है, कवि-सी कोमलता है । विद्वत्ता के हिमाचल में से करुणा की गंग-धारा प्रवाहित है ।**

उन्होंने जगत् को 'अभिधान राजेन्द्र कोष' रूपी कल्पतरू देकर इस धरती को स्वर्ग बना दिया है, क्योंकि इस कोष में ज्ञान-भक्ति और कर्मयोग का त्रिवेणी संगम हुआ है । यह लोक माङ्गल्य से भरपूर क्षीर-सागर है । उनके द्वारा निर्मित यह कोष आज भी आकाशी ध्रुवतारे की भाँति टिमटिमा रहा है और हमें सतत दिशा-निर्देश दे रहा है ।

विश्वपूज्य के लिए अनेक अलंकार ढूँढ़ने पर भी हमें केवल एक ही अलंकार मिलता है – वह है – अनन्वय अलंकार – अर्थात् विश्वपूज्य विश्वपूज्य ही है ।

उनका स्वर्गवास 21 दिसम्बर सन् 1906 में हुआ, परन्तु कौन कहता है कि विश्वपूज्य विलीन हो गये ? वे जन-जन के श्रद्धा केन्द्र सबके हृदय-मंदिर में विद्यमान हैं !



## 1. पापात्मा

**सकम्मुणा कच्चइ पावकारी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 57]

— *उत्तराध्ययन - 4/3*

पापात्मा अपने ही कर्मों से पीड़ित होता है ।

## 2. कर्म-भोक्ता अकेला

**संसारमावन्न परस्स अट्ठा,**
**साहारणं जं च करेइ कम्मं ।**
**कम्मस्स ते तस्स उ वेयकाले,**
**न बंधवा बंधवयं उवेन्ति ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 58]

— *उत्तराध्ययन - 4/4*

संसारी प्राणी अपने प्रिय-बन्धुजनों के लिए बुरे-से-बुरे कर्म भी कर डालता है, किन्तु जब उस कर्म का दुष्फल भोगने का समय आता है, तब वह अकेला ही भोगता है, उस समय वे बन्धुजन बंधुता नहीं दिखाते ।

## 3. भारंडवत् सदा सजग

**घोरा मुहुत्ता अबलं सरीरं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 59]

— *उत्तराध्ययन - 4/6*

समय बड़ा भयंकर है और शरीर बड़ा निर्बल ।

## 4. अशरण, धन

**वित्तेण ताणं न लभे पमत्ते, इमम्मि लोए अदुवा परत्थ ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 59]

— *उत्तराध्ययन 4/5*

प्रमत्त मनुष्य धन से त्राण नहीं पाता न इसलोक में और न ही परलोक में ।

## 5. देह-पुष्टि

**लाभंतरे जीविय विहइत्ता,**
**पच्छा परिण्णाय मलावधंसी ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 59]
— *उत्तराध्ययन 4/7*

जबतक नए-नए गुणों की उपलब्धि हो, तबतक जीवन को पोषण दे और जब यह शरीर स्वयं साधना में निरुपयोगी प्रतीत हो, तब संयमी साधक मल के समान इसका त्याग कर दें।

## 6. प्रबुद्ध साधक

**सुत्तेसु यावी पडिबुद्धजीवी ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 59]
— *उत्तराध्ययन 4/6*

प्रबुद्ध साधक सोए हुए मनुष्यों के बीच भी सदा जागृत (अप्रमत्त) रहें।

## 7. द्रुतमोक्षगामी

**तम्हा मुणी खिप्पमुवेइ मोक्खं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 60]
— *उत्तराध्ययन 4/8*

अप्रमत्त मुनि शीघ्र ही मोक्ष पा लेता है।

## 8. इच्छा-निरोध

**छंदं निरोहेण उवेइ मोक्खं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 60]
— *उत्तराध्ययन 4/8*

इच्छाओं को जीतने से मोक्ष प्राप्त होता है।

## 9. मोह

**मुहुं मुहुं मोह-गुणे जयंतं अणेगरूवा समणं चरंतं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 61]

— ***उत्तराध्ययन 4/11***

मोह को जीतने के लिए श्रमण कई प्रकार से बार-बार पुरुषार्थ करते हैं।

## 10. अहंकार-वर्जन

**विणएज्ज माणं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 61]

— ***उत्तराध्ययन 4/12***

अभिमान मत करो।

## 11. दम्भ-वर्जन

**मायं न सेवे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 61]

— ***उत्तराध्ययन 4/12***

दम्भ मत करो.

## 12. लोभ-वर्जन

**पयहिज्ज लोहं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 61]

— ***उत्तराध्ययन 4/12***

लोभ मत करो।

## 13. क्रोध-वर्जन

**रक्खेज्ज कोहं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 61]

— ***उत्तराध्ययन 4/12***

क्रोध से अपने को बचाएँ।

## 14. विवेक

**खिप्पं न सक्केइ विवेगमेउं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 61]

— *उत्तराध्ययन 4/10*

विवेक-ज्ञान शीघ्र प्राप्त नहीं होता ।

## 15. अप्रमाद

**अप्पाणरक्खी चरमप्पमत्तो ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 61]

— *उत्तराध्ययन - 4/10*

आत्मरक्षक महर्षि अप्रमत्त होकर विचरण करें ।

## 16. आजीवन गुणाराधन

**कंखे गुणो जाव सरीर भेए ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 62]

— *उत्तराध्ययन 4/13*

जबतक जीवन है, (शरीर भेद न हो) सद्गुणों की आराधना करते रहना चाहिए ।

## 17. नीति-सूत्र

**जिण्णे भोअण मत्तेओ, कविलो पाणिणं दया ।**
**विहस्सई रविस्ससो, पंचालो थीसु मद्दवं ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 70]

— *आवश्यक कथा १ अ.*

— *आवश्यकमलयगिरि*

— *आचारांग चूर्णि*

पहले खाए हुए का पाचन होने के बाद ही खाओ, प्राणियों पर दया रखो, कहीं पर भी विश्वास मत रखो और स्त्री पर कोमल रहो ।

## 18. संयम चतुष्क

**चउव्विहे संजमे-मणसंजमे, वतिसंजमे,**
**कायसंजमे उवकरण संजमे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 87]

— ***स्थानांग** - 4/4/2/310*

मनसंयम, वचनसंयम, शरीरसंयम और उपकरण संयम - ये संयम के चार प्रकार हैं।

## 19. पंचविध-चारित्र

**पंचविहे संजमे पन्नते – तं जहा – सामातित संजमे, छेदोवट्ठावणिय संजमे, परिहारविसुद्धित संजमे, सुहुम संपराय संजमे, अहक्खाय संजमे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 88]

— ***स्थानांग** 5/5/3/428*

संयम पाँच प्रकार का है - सामायिक संयम, छेदोपस्थापनीय संयम, परिहारविशुद्धि संयम, सूक्ष्मसंपराय संयम और यथाख्यात संयम।

## 20. संयम से पापनिरोध

**संजमेण अणण्हयत्तं जणयइ ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 89]

— ***उत्तराध्ययन** 29/28*

संयम से जीव आस्रव-पाप का निरोध करता है।

## 21. अभयदाता

**अभयदाया भवाहिय ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]

— ***उत्तराध्ययन** 18/11*

अभयदाता बनो।

## 22. आसक्ति क्यों ?

**जयासव्वं परिच्चवज्ज गन्तव्वमवसस्सते ।**
**अणिच्चे जीवलोगम्मि किं रज्जम्मि पसज्जसी ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]

— ***उत्तराध्ययन** 18/12*

जब तुझे सब कुछ छोड़कर अवश्य चले जाना है तब इस अनित्य मृत्युलोक में तूं क्यों राज्य में आसक्त हो रहा है ?

## 23. तपाचरण

**तवं चरे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]

— ***उत्तराध्ययन 18/15***

तपाचरण करो ।

## 24. अपना अपना पाथेय

**तेणावि जं कयं कम्मं, सुहं वा जइ वा दुहं ।**
**कम्मुणा तेण संजुत्ते, गच्छती तु परं भवं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]

— ***उत्तराध्ययन 18/17***

उस मरनेवाले व्यक्ति ने जो भी शुभाशुभकर्म किया है उसीके साथ वह परलोक में चला जाता है ।

## 25. हिंसासक्ति क्यों ?

**अणिच्चे जीवलोगम्मि, किं हिंसाए पसज्जसि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]

— ***उत्तराध्ययन 18/11***

यह संसार अनित्य है, फिर क्यों हिंसा में आसक्त होते हो ?

## 26. विद्युत्वत् चंचल जीवन

**जीवियं चेव रूवं च, विज्जुसंपाय-चंचलं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]

— ***उत्तराध्ययन 18/13***

यह जीवन और रूप-सौन्दर्य बिजली की चमक के समान चंचल है ।

## 27. जीवनसाथी

**दाराणि य सुया चेव, मित्ता य तह बंधवा ।**
**जीवन्तमणुजीवन्ति, मयं नाणुवयंति य ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 100]
— *उत्तराध्ययन 18/14*

स्त्री, पुत्र, मित्र और बन्धुजन सभी जीते जी के साथी हैं । मरने के बाद कोई किसी के साथ नहीं चलता ।

## 28. पापाचारी

**पडंति नरए घोरे जे नरा पावकारिणो ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 103]
— *उत्तराध्ययन 18/25*

जो पापकारी मनुष्य हैं, वे घोर नर्क में पड़ते हैं ।

## 29. धर्माचारी

**दिव्वं च गइं गच्छंति चरित्ता धम्ममारियं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 103]
— *उत्तराध्ययन 18/25*

चारित्रधर्म का आचरण करनेवाला दिव्यगति में जाता है ।

## 30. झूठ निरर्थक

**मुसाभासा निरत्थिया ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 103]
— *उत्तराध्ययन 18/26*

मिथ्याभाषा निरर्थक है ।

## 31. रूचि-स्वच्छंदता-वर्जन

**नाणारुइं च छन्दं च,**
**परिवज्जेज्ज संजए ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 103]

— *उत्तराध्ययन 18/30*

संयमी साधक विभिन्न रूचि और स्वच्छंदता को छोड़ दें ।

## 32. अक्रिया-वर्जन

**अकिरियं परिवज्जए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 104]

— *उत्तराध्ययन 18/33*

निष्क्रियता को छोड़े ।

## 33. श्रेष्ठ त्यागी

**सुपरिच्चाई दमं चरे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 104]

— *उत्तराध्ययन 18/43*

श्रेष्ठ त्यागी इन्द्रिय-दमन रूप धर्म का आचरण करें ।

## 34. धर्माचरण

**धम्मं चर ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 104]

— *उत्तराध्ययन 18/33*

धर्माचरण करो ।

## 35. शूर, पराक्रमी

**सूरा दढपरक्कमा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 105]

— *उत्तराध्ययन 18/52*

शूरवीर दृढ़ पराक्रमशील होते हैं ।

## 36. जिनवाणी: कर्मकैंची

**अच्चन्त नियाणखमा, सच्चा मे भासिया वई ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 105]

— *उत्तराध्ययन 18/53*

वीतराग द्वारा भाषित यह वाणी अत्यन्त निदान क्षमा है अर्थात् कर्म-काटने में अत्यन्त समर्थ है।

## 37. सिद्धात्मा

**सव्वसंग विणिम्मुक्के सिद्धे भवइ नीरए।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 105]

**— *उत्तराध्ययन 18/54***

सभी तरह के बंधनों से मुक्त होती हुई सिद्धात्मा सर्वथा कर्मरहित हो जाती है।

## 38. सत्-लक्षण

**उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 128]

**— *तत्त्वार्थाधिगमसूत्र 5/29***

जो उत्पन्न, व्यय और ध्रौव्य (स्थिर) से युक्त है, वह 'सत्' (पदार्थ) कहलाता है।

## 39. सन्तोष-सुख

**संतोष परमं सौख्यम्।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 146]

**— *हिंगुल प्रकरण 1/14***

सन्तोष ही परम (सर्वश्रेष्ठ) सुख है।

## 40. परिचय-वर्जन

**जो संथवं न करेइ स भिक्खू।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 146]

**— *उत्तराध्ययन 15/10***

जो गृहस्थ से परिचय नहीं करता है, वही भिक्षु है।

## 41. जन्म-दुःख

**जम्मण सरिसं न विज्जए दुक्खं ।**

– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 163]

– *मूलाराधना 1669 व आवश्यकनिर्युक्ति 1546*

जन्म के समान कोई दुःख नहीं है ।

## 42. जीव और शरीर भिन्न

**अन्नं इमं सरीरं, अन्नो जीवुत्ति एव कयबुद्धी ।**
**दुक्ख-परिकिलेस, छिंद ममत्तं सरीराओ ॥**

– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 163]

– *आवश्यकनिर्युक्ति 6/1566*

यह शरीर अन्य है, आत्मा अन्य है । साधक इस तत्त्वबुद्धि के द्वारा दुःख एवं क्लेशजनक शरीर की ममता का त्याग करे ।

## 43. मृत्यु-भय

**नत्थि भयं मरणसमं ।**

– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 163]

– *मूलाराधना - 1669*
*एवं आवश्यक निर्युक्ति 1546*

मृत्यु के समान कोई भय नहीं है ।

## 44. तप-अनुमोदक

**जह्य तवस्सी धुणुते तवेणं,**
**कम्मं तह्य जाण तवोऽणुमंता ॥**

– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 180]

– *बृहत्कल्पभाष्य - 4401*

जैसे तपस्वी तप के द्वारा कर्मों को धुन डालता है वैसे ही तप का अनुमोदन करनेवाला भी ।

## 45. एक म्यान: दो तलवार

**जो एति एक्कं न उ एक्कलेणं,**
**ठवेंति तं सूर गहस्स पासे ।**
**एक्कम्मि खंभम्मि न मत्तहत्थी,**
**वज्झन्ति वग्घा न य पंजरे दो ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 181]

— ***बृहत्कल्पभाष्य 4410***

एक (झगड़ालु) को दूसरे (झगड़ालु) के साथ नियुक्त नहीं करना चाहिए, किन्तु शान्त के साथ रखना चाहिए। जैसे कि एक खंभे से दो मदोन्मत्त हाथियों को नहीं बाँधा जाता और न एक पिंजरे में दो सिंह रखे जाते हैं।

## 46. संबोधि अतिदुष्कर

**इतो विद्धंसमाणस्स, पुणो संबोहि दुल्लभा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 206]

— ***सूत्रकृतांग - 1/15/18***

जो आत्माएँ अज्ञान के कारण यहाँ से अब पथभ्रष्ट हो चुकी हैं, उन्हें फिर भविष्य में सम्बोधि मिलना अतिकठिन है।

## 47. निकृष्ट

**काउं च णाणुतप्पइ, एरिसओ णिक्किवो होइ ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 225]

— ***बृहदावश्यकभाष्य 1319***

अपने द्वारा किसी प्राणी को कष्ट पहुँचने पर भी, जिसके मनमें पश्चात्ताप नहीं होता, उसे निकृष्ट-निर्दय कहा जाता है।

## 48. ज्ञान दुष्कर

**दुक्खं लम्भइ नाणं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 227]

— ***पञ्चवस्तुक सटीक 4 द्वार***

ज्ञान कठिनाईपूर्वक प्राप्त होता है।

## 49. सहवास-प्रकार

**चउव्विहे संवासे पण्णत्ते-तं जहा**
**देवेणाममेगे देवीए सद्धि संवासं गच्छति,**
**देवे णाममेगे रक्खसीए सद्धि संवासं गच्छति,**
**रक्खसे णाममेगे देवीए सद्धि संवासं गच्छति,**
**रक्खसे णाममेगे रक्खसीए सद्धि संवासं गच्छति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 238]

— *स्थानांग 4/4/4/353 [4]*

चार प्रकार के सहवास हैं-
देव का देवी के साथ-शिष्ट भद्रपुरुष, सुशीला भद्र नारी ।
देव का राक्षसी के साथ-शिष्ट पुरुष, कर्कशा नारी ।
राक्षस का देवी के साथ-दुष्ट पुरुष, सुशीला नारी ।
राक्षस का राक्षसी के साथ-दुष्ट पुरुष, कर्कशा नारी ।

## 50. वैराग्य से धर्मश्रद्धा

**संवेगेणं अणुत्तरं धम्मसद्धं जणयइ ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 242]

— *उत्तराध्ययन 29/3*

वैराग्य-भाव से सर्वश्रेष्ठ धर्मश्रद्धा उत्पन्न होती है ।

## 51. सत्य-प्रकार

**चउव्विहे सच्चे पण्णत्ते-तंजहा -**
**काउज्जुयया भासुज्जुयया भावुज्जुयया**
**अविसंवायणा जोगे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 प

— *स्थानांग 4/4/1/254*

सत्य जीवन में चार प्रकार से प्रतिष्ठित होता है-काया की सरलता से, भाषा की सरलता से, भावों की सरलता से और परस्पर विरुद्ध वचन या विसंगति न होने से ।

## 52. विश्व-बंधुत्व

**सदा सच्चेण संपण्णे, मेत्तिं भूतेहिं कप्पते ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 272]

— ***सूत्रकृतांग 1/15/3***

सदा सत्य से सम्पन्न होकर विश्व के प्राणीमात्र के साथ मैत्रीभाव रखो ।

## 53. सत्य में स्थिर

**सच्चंसि धिर्तिं कुव्वहा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273 एवं पृ. 889]

— ***आचारांग - 1/3/2/11***

सत्य में स्थिर हो ।

## 54. सत्य सर्वश्रेष्ठ

**वरं कूपशताद्वापी, वरं वापी शतात्क्रतुः ।**
**वरं क्रतुशतात्पुत्रः, सत्यं पुत्रशताद्वरम् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273]

— ***महाभारत 74/102 आदिपर्व***

सौ कुँए खुदवाने की अपेक्षा एक बावड़ी बनवाना उत्तम है, सौ बावड़ियों की अपेक्षा एक यज्ञ कर लेना उत्तम है । सौ यज्ञ करने की अपेक्षा एक पुत्र को जन्म देना उत्तम है और सौ पुत्रों की अपेक्षा भी सत्य का पालन श्रेष्ठ है ।

## 55. सचाई को परख

**पुरिसा ! सच्चमेव समभिजाणाहि .**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273]

— ***आचारांग 1/3/3/127***

हे मानव ! एकमात्र सत्य को ही अच्छी तरह जान ले, परख ले ।

## 56. परनारी माता है, परधन मिट्टी

**मातृवत् परदारांश्च परद्रव्याणि लोष्ठवत् ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273]

— *आपस्तम्बस्मृति 10/11*

पराई स्त्री को माता के समान और पराए धन को लोह तुल्य समझो ।

## 57. द्रष्टा कौन ?

**आत्मवत् सर्वभूतानि य पश्यति स पश्यति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273]

— *आपस्तम्बस्मृति 10/11*

जो सब प्राणियों को अपनी आत्मा के समान देखता है वस्तुत: वही द्रष्टा है ।

## 58. सत्यवादी, मृत्युविजेता

**सच्चस्स आणाए से उवट्ठिए मेधावी मारं तरति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273]

— *आचारांग - 1/3/3/127*

जो मेधावी साधक सत्य की आज्ञा में उपस्थित रहता है, वह मृत्यु के प्रवाह को तैर जाता है ।

## 59. परपीड़क सत्य न बोले

**न सत्यमपि भाषेत, परपीड़ाकरं वचः ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 273]

— *योगशास्त्र - 2/61*

दूसरों को पीड़ा हो, ऐसा सत्य-वचन भी मत बोलो ।

## 60. सज्जन-दुर्जन-रसना

**दुर्जनस्य रसना सनातनीं,**
**सगतिं न परुषस्य मुञ्चति ।**

**सज्जनस्य तु सुधातिशायिनः;**
**कोमलस्य वचनस्य केवलम् ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 278]
– *द्वात्रिंशत्-द्वात्रिंशिका 32/3*

दुर्जन की जीभ कभी कठोरता का साथ नहीं छोड़ती है और सज्जन पुरुष के पास तो अमृत से भी अधिक कोमल वचन रहते हैं।

## 61. स्वाध्याय

**सुष्ठु आ मर्यादया अधीयते इति स्वाध्यायः ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 280]
– *स्थानांगटीका 5/3/465*

सत्शास्त्र को मर्यादापूर्वक पढ़ना स्वाध्याय है।

## 62. स्वाध्याय कर्तव्य

**चतुष्कालं स्वाध्यायः कर्तव्यः ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 286]
– *निशीथ चूर्णि 19 उ*

संयमी साधक को चार समय (4 प्रहर) स्वाध्याय करना चाहिए।

## 63. सविधि स्वाध्याय

**पढणाई सज्झायं, वेरग्गणिबंधणं कुणइ विहिणा ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 292]
– *धर्मरत्नप्रकरण - 44*

जो विधिपूर्वक पाँच प्रकार का स्वाध्याय करता है, वह वैराग्य का बन्धन करता है।

## 64. स्वाध्याय से कर्मक्षय

**बहुभवे संचिययं पिहु सज्झाएणं खणे खवइ ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 292]
– *चंदविज्जापयन्ना – 91*

साधक करोड़ों भवों के संचित कर्म को स्वाध्याय के द्वारा क्षणभर में क्षय कर देता है।

## 65. स्वाध्याय से साक्षात्कार

**स्वाध्यायादिष्ट देवता सम्प्रयोगः ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 292]

– *पातञ्जल योगदर्शन 2/44*

स्वाध्याय से, इष्ट देवता की भलीभाँति प्राप्ति (साक्षात्कार) हो जाती है।

## 66. स्वाध्याय से कर्मक्षय

**सज्झाएणं नानावरणिज्जं कम्मं खवेइ ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 292]

– *उत्तराध्ययन - 29/20*

स्वाध्याय से ज्ञानावरणीय कर्म का क्षय होता है।

## 67. पंचविध-स्वाध्याय

**सज्झाए पंचविहे पन्नत्ते, तं जहा - वायणा, पडिपुच्छणा, परियट्टणा, अणुप्पेहा, धम्मकहा ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 292-280]

– *भगवती 25/7/2/236*

स्वाध्याय पाँच प्रकार का है - वाचना, पृच्छना, परावर्तना, अनुप्रेक्षा और धर्मकथा।

## 68. स्वाध्याय सर्वोत्तम

**स्वाध्याय समं तपो नास्ति ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 292]

– *दसपयन्नामूलसटीक*

स्वाध्याय के समान कोई तप नहीं है।

## 69. सप्तभङ्गी-स्वरूप

**प्रश्नावशादेकस्मिन् वस्तुतुल्यविरोधेन स्याल्लाञ्छिता विधिनिषेधकल्पनांसप्तभङ्गी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 315 - 316]

— ***जैनसिद्धान्त दीपिका 9/16***

प्रश्नकर्ता के अनुरोध के एक वस्तु में अविरोध रूप से 'स्यात्' शब्दयुक्त जो विधिनिषेध की कल्पना की जाती है, उसे 'सप्तभङ्गी' कहते हैं ।

## 70. श्रेष्ठ में श्रेष्ठतम

**नार्हतः परमोदेवो, न मुक्तेः परमं पदम् ।**
**न शत्रुञ्जयात्तीर्थं, श्री कल्पान्न परं श्रुतम् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 333]

— ***कल्पसुबोधिका टीका 1/1***

अरिहंत परमात्मा से बढ़कर कोई देव नहीं, मुक्ति से बढ़कर कोई पद नहीं, श्री शत्रुञ्जयतीर्थ से बढ़कर कोई तीर्थ नहीं, और श्रीकल्पसूत्र से बढ़कर कोई शास्त्र नहीं ।

## 71. सत्सङ्गः महौषधि

**सङ्गसर्वात्मना त्याज्यः स चेत्त्यक्तुं न शक्यते ।**
**स सद्भिः सह कर्तव्यः सतां सङ्गो हि भेषजम् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 337]

— ***हितोपदेश 4/90***

संगति का सर्वथा त्याग करना चाहिए । यदि संगति का सर्वथा त्याग सम्भव न हो तो सज्जनों के साथ संगति करनी चाहिए, क्योंकि सत्संगत ही एक महान् औषध है ।

## 72. सदाचार

**लोकापवादभीरुत्वं, दीनाभ्युद्धरणादरः ।**
**कृतज्ञता सुदाक्षिण्यं, सदाचारः प्रकीर्तितः ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 337]

— *योगबिन्दु 126*

प्रामाणिक लोगों के अपवाद से भय, सहायतापेक्षीजनों को सहयोग करने में उत्साह, दूसरों के द्वारा अपने प्रति किए गए उपकार या सहयोग के लिए कृतज्ञभाव और सुन्दर दाक्षिण्य-ये सब सदाचार में समाविष्ट होते हैं।

## 73. सदाचाराधीन सर्वगुण

**सर्वत्र निंदासंत्यागो, वर्णवादश्च साधुषु ।**
**आपद्यदैन्यमत्यन्तं, तद्वत् संपदि नम्रता ॥**
**प्रस्तावे मितभाषित्वमविसंवादनं तथा ।**
**प्रतिपन्नक्रिया चेति, कुलधर्मानुपालनम् ॥**
**असद्व्ययपरित्यागः, स्थाने चैव क्रिया सदा ।**
**प्रधान कार्ये निर्बन्धः, प्रमादस्य विवर्जनम् ॥**
**लोकाचारानुवृत्तिश्च, सर्वत्रौचित्यपालनम् ।**
**प्रवृत्तिर्गर्हिते नेति, प्राणैः कण्ठगतैरपि ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 337-818]

— *योगबिन्दु - 127-130*

सबकी निंदा का त्याग, साधु व सज्जनों की प्रशंसा, आपत्ति में साहस हिंमत तथा सुख में नम्रता रखना, प्रसंगोचित्त बोलना, किसी से भी विरोध न करना, अंगीकृत-कर्म करना, कुलधर्म का पालन, फिजूल खर्ची न करना, योग्य स्थान पर योग्य क्रि या करना, उत्तम कार्यों में लगे रहना, प्रमाद का त्याग, लोकाचार का अनुसरण, सब जगह औचित्य का पालन करना और प्राणों के कण्ठ में आने पर भी निंदनीय कार्य नहीं करना - इत्यादि गुणों का समावेश 'सदाचार' के अन्तर्गत होता है।

## 74. सत्सङ्ग-महत्त्व

**यदि सत्सङ्गनिरतो, भविष्यसि भविष्यसि ।**
**अथासज्जनगोष्ठीषु, पतिष्यसि पतिष्यसि ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 337]

— *हितोपदेश मित्रलाभ - 192*

— *धर्मबिन्दुसटीक 24*

यदि सत्संग किया तो ऐश्वर्यवान् बनोगे और दुष्ट-सङ्गति में पड़े तो पतित होकर कष्ट पाओगे। अतः सत्सङ्ग करो।

## 75. विकारोन्मूलन

**ध्यानवृष्टे र्दयानद्याः शमपूरे प्रसर्पति।**
**विकारतीरवृक्षाणां, मूलादुन्मूलनं भवेत् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 397]

— *ज्ञानसार 6/4*

ध्यानवृष्टि से दयारूपी सरिता में जब उपशम रूप पूर बढ़ता है तब तट पर उगे हुए विकार रूप वृक्ष जड़मूल से उखड़ जाते हैं।

## 76. योगारूढ मुनि

**आरूरूक्षुर्मुनिर्योगं श्रयेद् बाह्यक्रियामपि।**
**योगारूढः शमादेव शुध्यत्यन्तर्गतक्रियः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 397]

— *ज्ञानसार 6/3*

योगाभ्यासी मुनि बाह्य क्रिया का भी आदर करते हैं और योगारूढ हुए अन्तर क्रियावाले मुनि शम से स्वयं को शुद्ध करते हैं।

## 77. शम-सुधा-सिंचित

**शमसूक्तसुधासिक्तं येषां नक्तं दिनं मनः।**
**कदाऽपि ते न दह्यन्ते, रागोरगविषोर्मिभिः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 398]

— *ज्ञानसार 6/7*

शम के सुभाषितरूपी अमृत से जिनका मन रातदिन सिञ्चित है, वे रागरूपी सर्प की विषैली फुत्कार से नहीं जलते।

## 78. शान्तात्मा

**ज्ञानध्यानतपःशील-सम्यक्त्वसहितोऽप्यहो।**
**तं नाप्नोति गुणं साधु र्यं, प्राप्नोति शमाऽन्वितः ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 398]

— *ज्ञानसार 6/5*

ज्ञान-ध्यान, तप-शील और सम्यक्त्व युक्त साधु जितना आत्म-लाभ प्राप्त नहीं कर सकता, उतना शान्त आत्मा कर सकती है।

## 79. संपदा की जयपताका कहाँ ?

**गर्जज्ज्ञानगजोत्तुरङ्ग रंगद्ध्यानतुरङ्गमाः ।**
**जयन्ति मुनिराजस्य, शमसाम्राज्यसम्पदः ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 398]

— *ज्ञानसार - 6/8*

जहाँ गर्जन करते हुए ज्ञानरूपी गजराज और इठलाते-इतराते ध्यानरूपी अश्वों की भरमार है, ऐसे मुनिरूप नरेश के शमरूपी साम्राज्य में सर्वदा सुख-शान्ति और सम्पदा की जयपताका निरन्तर फहराती रहती है।

## 80. श्रमणः सुमन

**तो समणो जइ सुमणो ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 410]

— *अनुयोगद्वार - 599/132*

जो निर्मल मनवाला है, वह श्रमण है।

## 81. सच्चा श्रमण

**जह मम ण पियं दुक्खं जाणिय एमेव सव्वजीवाणं ।**
**न हणइ न हणावेइ य सममणती तेण सो समणो ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 410]

— *अनुयोगद्वार 599/129*

जैसे मुझे दुःख प्रिय नहीं है, वैसे सभी जीवों को दुःख प्रिय नहीं है। जो ऐसा जानकर न स्वयं हिंसा करता है, न किसी से हिंसा करवाता है, वह समत्वयोगी ही सच्चा 'श्रमण' है।

## 82. श्रमण कौन ?

**तो समणो जइ सुमणो, भावेण य जइण होइ पावमणो ।**
**सयणे अ जणे य समो, समो य माणाऽवमाणेसु ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 410]

— *अनुयोगद्वार 599/132*

जो मन से निर्मल मनवाला है। संकल्प से भी कभी पापोन्मुख नहीं होता। स्वजन तथा परजन में, मान एवं अपमान में सदा सम रहता है। वह "श्रमण" होता है।

## 83. श्रमण-व्यक्तित्व

**उरग गिरि जलण सागर नह तल तरूगण समो य जो होइ ।**
**भमर मिग धरणि जल रूह-रवि पवण समो य सो समणो ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 410]

— *अनुयोगद्वार 599/131*

श्रमण वह है, जो सर्पवत् परकृत निवास में रहता है, परिषहों में पर्वतवत् निष्प्रकम्प रहता है। अग्निवत् तप के तेज से युक्त होता है एवं सूत्रार्थरूप इंधन से तृप्त नहीं होता। समुद्रवत् गंभीर ज्ञानादि रत्नों का घर एवं अपनी मर्यादा को नहीं तोड़नेवाला होता है। आकाशवत् निरालम्बी होता है। वृक्षसमूहवत् सुख-दुःख में समभावी होता है। भ्रमरवत् अनियत वृत्ति से जीवन निर्वाह करता है। मृगवत् संसार से भयभीत रहता है। पृथ्वीवत् सब कुछ सहन करता है। सूर्यवत् सबको समान रूप से प्रकाश देता है। कमलवत् निर्लेप रहता है एवं पवनवत् अप्रतिबद्ध विहारी होता है।

## 84. श्रमण

**सयणे य जणे य समो, समो य माणावमाणेसु ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 410]

— *अनुयोगद्वार 599/132*

जो स्वजन तथा परजन में एवं मान-अपमान में सदा सम रहता है, वह 'श्रमण' होता है।

## 85. तप-निर्जरा

**अणण्हये तवे चेव ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 412]

— ***भगवती 2/5/26***

तपश्चरण से पूर्वबद्ध कर्मों का नाश करो ।

## 86. श्रमणोपासक-प्रकार

**चत्तारि समणो वासगा पन्नत्ता तं जहा-**
**अद्दागे समाणे, पअग समाणे,**
**खाणु समाणे, खरकंटय समाणे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 414]

— ***स्थानांग 4/4/3/322***

श्रमणोपासक की चार कोटियाँ हैं -
दर्पण के समान - स्वच्छ हृदय ।
पत्ता के समान - अस्थिर हृदय ।
स्थाणु के समान - मिथ्याग्रही ।
तीक्ष्ण कंटक के समान - कटुभाषी ।

## 87. श्रमणोपासक-श्रेणी

**चत्तारि समणो वासगा पण्णत्ता-अम्मापित्ति समाणे,**
**भातिसमाणे, मित्तसमाणे, सवत्ती समाणे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 414]

— ***स्थानांग 4/4/3/322***

श्रमणोपासक 4 प्रकार के होते हैं -
माता-पिता के समान ।
भ्राता के समान ।
मित्र के समान ।
सपत्नी के समान ।

## 88. तत्त्वज्ञानी, समदर्शी

**विद्या विनयसम्पन्ने, ब्राह्मणे गवि हस्तिनि ।**
**शुनि चैव श्वपाके च, पण्डिताः समदर्शिनः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 416]
— ***भगवद्गीता 5/18***

जो तत्त्वज्ञानी हैं, वे विद्या और विनय से युक्त ब्राह्मण, गौ, हाथी, कुत्ते तथा चाण्डाल में सर्वत्र समदर्शी होते हैं । भेद-बुद्धि नहीं रखते ।

## 89. जितेन्द्रिय

**सव्विंदियऽनिव्वुडे पयासु ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 428]
— ***सूत्रकृतांग 1/10/4***

मुनि स्त्रियों से सम्बद्ध पंचेन्द्रिय विषयों में प्रवृत्त होने से अपनी समस्त इन्द्रियों को रोककर जितेन्द्रिय बने ।

## 90. संयम-पथ-विचरण

**चरे मुणी सव्वतो विप्पमुक्के ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 428]
— ***सूत्रकृतांग 1/10/4***

बाह्याभ्यन्तर सभी आसक्ति-बन्धनों से मुक्त होकर साधु संयम-पथ में विचरण करें ।

## 91. अदत्त-वर्जन

**अदिण्ण मन्नेसु य णो गहेज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 428]
— ***सूत्रकृतांग - 1/10/2***

बिना दी हुई वस्तुओं को नहीं लेना चाहिए ।

## 92. आत्मतुल्यता

**आयतुले पयासु ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 428]

– *सूत्रकृतांग 1/10/3*

प्राणियों के प्रति आत्म-तुल्य भाव रखो ।

## 93. समदर्शी

**सव्वं जगं तू समयाणुपेही ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 429]

– *सूत्रकृतांग 1/10/7*

हे आत्मज्ञ ! समग्र विश्व के प्रति तू समतापूर्वक देखनेवाला हो ।

## 94. अज्ञानी का दुर्व्यवहार

**एतेसु बाले य पकुव्वमाणे,**

**आवट्टती कम्मसु पावएसु ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 429]

– *सूत्रकृतांग - 1/10/5*

पृथ्वी, पानी आदि जीवों के साथ दुर्व्यवहार करता हुआ बाल (अज्ञानी) जीव पाप कर्मों में आसक्त होता है ।

## 95. हिंसा-कथा-वर्जन

**हिंसण्णितं वा ण कहं करेज्जा ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 429]

– *सूत्रकृतांग - 1/10/10*

आत्महितैषी हिंसा पैदा करनेवाली कथा न करें ।

## 96. प्रियाप्रिय निरपेक्ष

**पियमप्पियं कस्सइ नो करेज्जा ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 429]

– *सूत्रकृतांग 1/10/7*

किसी का भी प्रिय-अप्रिय मत करो ।

## 97. जीव-हिंसा-निवृत्ति

**पाणातिपाता विरते ठितप्पा ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 429]

**– *सूत्रकृतांग - 1/10/6***

स्थितप्रज्ञ आत्मा जीव-हिंसा से दूर रहे ।

## 98. आय-वृद्धि से दूर

**आयं न कुज्जा इह जीवियट्ठी ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 429]

**– *सूत्रकृतांग 1/10/3***

इस लोक में चिरकाल तक जीने की इच्छा से धन की आमदनी (आस्रवों की आयवृद्धि) न करें ।

## 99. भावसमाधि से दूर कौन ?

**जहाहि वित्तं पसवो य सव्वे,**
**जे बंधवा जे य पिता य मित्ता ।**
**लालप्पत्ती सो विय एइ मोहं,**
**अन्ने जणा तंसि हरंति वित्तं ॥**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 430]

**– *सूत्रकृतांग 1/10/19***

समाधिकामी व्यक्ति धन और पशु आदि सब पदार्थों (ममत्व) का त्याग करे । जो बाँधव और प्रियमित्र हैं, वे वस्तुत: कुछ भी उपकार नहीं करते, तथापि मनुष्य इनके लिए शोकाकुल होकर विलाप करता है और मोह को प्राप्त होता है । (उनके मर जाने पर) उनके उनके द्वारा अत्यन्त क्लेश से उपार्जित धन का दूसरे लोग ही हरण कर लेते हैं ।

## 100. अशुभ लेश्या-त्याग

**लेसं समाहट्टु परिवएज्जा ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 430]

**– *सूत्रकृतांग 1/10/15***

अशुभ विचार का परित्याग करे।

## 101. वैरवर्धन

**पवड्ढती वेरमसंजतस्स ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 430]

– ***सूत्रकृतांग - 1/10/17***

वस्तुत: असंयती के लिए वैर ही बढ़ता है।

## 102. चींटी संचै, तीतर खाय

**अन्ने जणा तंसि हरंति वित्तं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 430]

– ***सूत्रकृतांग - 1/10/19***

आरम्भासक्त व्यक्ति के धन का दूसरे लोग ही हरण कर लेते हैं।

## 103. समाधिप्राप्त भिक्षु

**अच्चावएसु विसएसु ताई णिस्संसयं भिक्खू समाहिपत्ते ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 430]

– ***सूत्रकृतांग - 1/10/13***

महान् विपदाओं को लानेवाले और महान् दु:ख को पैदा करनेवाले विषयों से जो अपनी रक्षा करता है, नि:सन्देह वह समाधि प्राप्त भिक्षु है।

## 104. मानव-रूचि विभिन्न

**पूढो य छंदा इह माणवाउ ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 430]

– ***सूत्रकृतांग - 1/10/17***

इस संसार में मनुष्यों की रुचियाँ भिन्न-भिन्न होती हैं।

## 105. पाप से दूर

**सीहं जहा खुद्दमिगा चरंता,**
**दूरे चरंती परिसंकमाणा ।**
**एवं तु मेधावि समिक्ख धम्मं,**
**दूरेण पावं परिवज्जएज्जा ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 431]

— ***सूत्रकृतांग 1/10/20***

जैसे मृगशावक सिंह से भयभीत होकर दूर-दूर रहते हैं, वैसे ही बुद्धिमान् धर्म को जानकर पाप से दूर रहे।

## 106. पाप-निवृत्त आत्मा

**पावातो अप्पाण निवट्टएज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 431]

— ***सूत्रकृतांग 1/10/21***

पाप कर्म से अपनी आत्मा को लौटा लो।

## 107. मिथ्याभाषण-वर्जन

**मुसं न बूया मुणि अत्तगामी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 431]

— ***सूत्रकृतांग - 1/10/22***

आत्महितकामी मुनि असत्य न बोले।

## 108. पापकर्म कैसे ?

**वेराणुबंधीणि महब्भयाणि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 431]

— ***सूत्रकृतांग - 1/10/21***

पापकर्म वैरानुबंधी और महाभयानक हैं।

## 109. पापनिदान

**असुहाण कम्माणं निज्जाणं पावगं इमं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 460]

— ***उत्तराध्ययन - 21/9***

अशुभ कर्मों का यह पापरूप निदान - (अन्तिम फल) पाप ही है।

## 110. रुचि-भिन्नता

**अणेगछंदामिह माणवेहिं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

— *उत्तराध्ययन - 21/16*

इस संसार में मनुष्य के विचार, रुचियाँ विभिन्न प्रकार की होती हैं।

## 111. राष्ट्रधर्म

**कालेण कालं विहरेज्ज रट्ठे,**
**बलाबलं जाणिय अप्पणो उ ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

— *उत्तराध्ययन 21/14*

अपनी शक्ति को ठीक तरह से पहचान कर यथावसर यथोचित कर्तव्य का पालन करते हुए राष्ट्र में विचरण करें।

## 112. सिंह-शौर्य

**सीहो व सद्देण न संतसेज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

— *उत्तराध्ययन 21/14*

सिंह के समान निर्भीक रहे, केवल शब्दों/आवाजों से भयभीत न हो।

## 113. प्रिय-अप्रिय

**पियमप्पियं सव्वं तितिक्खएज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

— *उत्तराध्ययन 21/15*

प्रिय हो या अप्रिय, सबको समभाव से सहन करना चाहिए।

## 114. एक में मन

**न सव्व सव्वत्थऽभिरोयएज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

— *उत्तराध्ययन 21/15*

हर कहीं, हर किसी वस्तु में अर्थात् सर्वत्र मन को मत लगाओ।

## 115. महर्षि

**अणुन्नए ना वणए महेसी,**
**न या वि पूयं गरहं च संजए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]
— ***उत्तराध्ययन 21/20***

महर्षि, पुजा-प्रशंसा सुनकर न गर्व से फूले और न निन्दा सुनकर अपने आपको दीन-हीन माने ।

## 116. इन्द्रिय-निग्रह

**चरेज्ज भिक्खु सुसमाहि इंदिए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]
— ***उत्तराध्ययन - 21/13***

भिक्षु समग्र इन्द्रियों को सुसमाहित करता हुआ विचरण करें ।

## 117. जिनानुगामी

**चरिज्ज धम्मं जिणदेसियं विदू ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]
— ***उत्तराध्ययन 21/12***

बुद्धिमान् मनुष्य जिनोपदिष्ट धर्म का आचरण करें ।

## 118. दयाभाव

**सव्वेहिं भूएहिं दयाणुकंपी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]
— ***उत्तराध्ययन - 21/13***

सभी जीवों के प्रति दयाभाव रखे ।

## 119. असभ्य वचन-वर्जन

**न असब्भमाहु ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]
— ***उत्तराध्ययन - 21/14***

असभ्यतापूर्वक मत बोलो ।

## 120. श्रमण कैसा हो ?

**खंतिक्खम मे संजय बंभयारी ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

**— *उत्तराध्ययन - 21/13***

श्रमण क्षमा से दुर्वचनादि सहन करनेवाला संयमशील एवं ब्रह्मचारी हो ।

## 121. कर्म-रज

**रयाइं खेवेज्ज पुरा कडाइं ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

**— *उत्तराध्ययन 21/18***

पूर्वकृत कर्मों की रज को दूर करो ।

## 122. परिषह-सहिष्णु

**मेरूव्व वाएण अकंपमाणे,**
**परीसहे आयगुत्ते सहेज्जा ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

**— *उत्तराध्ययन - 21/19***

विचक्षण श्रमण वायु से अकम्पित मेरुपर्वत के समान आत्मगुप्त बनकर कष्टों को सहन करें ।

## 123. आत्मार्थी साधक कैसा ?

**छिन्ने-सोए अममे अकिंचणे ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 461]

**— *उत्तराध्ययन - 21/21***

आत्मार्थी शोकरहित, ममतारहित और अकिंचन धर्मवाला होवे ।

## 124. लोक-भाषा

**तित्थ पणामं काउं, कहेइ साहारणेण सद्देणं ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 472]

– *आवश्यकनिर्युक्ति* – *1/566*

तीर्थंकरदेव पहले उपस्थित संघ को प्रणाम करके फिर जन-कल्याण के लिए लोक-भाषा में उपदेश देते हैं।

## 125. सम्यग्दर्शन-प्राप्ति

**निस्सग्गुवदेसरुइ-आणारुइ-सुत्त-बीयरुइमेव ।**
**अभिगमवित्थाररुइ किरिया संखेव धम्मरुइ ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 484]
– *उत्तराध्ययन* – *28/16*

जीव को दस प्रकार से सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है – निसर्गरुचि, उपदेशरुचि, आज्ञारुचि, सूत्ररुचि, बीजरुचि, अभिगमरुचि, विस्ताररुचि, क्रियारुचि, संक्षेपरुचि और धर्मरुचि।

## 126. सम्यक्त्व से अपूर्व लाभ

**अन्तोमुहुत्तमित्तंपि फासिअं हुज्ज जेहिं सम्मत्तं ।**
**तेसिं अवड्ढपुग्गलपरियट्टो चेव संसारो ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 487]
– *धर्मसंग्रह 2/31*

जो जीव अन्तर्मुहूर्त मात्र भी सम्यक्त्व स्पर्श कर लेते हैं, उन्हें केवल अर्धपुद्गल परावर्तन संसार शेष रह जाता है।

## 27. मोक्ष-बीज

**सम्मं च मोक्खबीयं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 489]
– *पञ्चवस्तुकसटीकद्वार* – *4/1028*

सम्यक्त्व ही मोक्ष का बीज है।

## 128. शाश्वतधर्मः अहिंसा

**एस धम्मे सुद्धे णिइए सासए समिच्च लोयं**
**खेयण्णेहिं पवेइए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 489]
— ***आचारांग 1/4/1***

यह अहिंसा, शुद्ध, नित्य और शाश्वत धर्म है। आत्मज्ञ अर्हतों ने जीवलोक को जानकर इसका प्रतिपादन किया है।

## 129. लोकैषणा

**जस्स णत्थि इमा जाई,**
**अण्णा तस्स कुतो सिया !**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]
— ***आचारांग - 1/4/1/133***

जिसे यह लोकैषणा बुद्धि नहीं है, उसे पाप-प्रवृत्तियाँ कैसे हो सकती हैं ?

## 130. यत्नशील धीर !

**अहो य रातो य जतमाणे धीरे।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]
— ***आचारांग - 1/4/1/133***

हे धीर पुरुषों ! रातदिन मोक्ष-मार्ग की साधना में यत्नशील रहो !

## 131. अप्रमत्त

**अप्पमत्तो परिव्वए।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]
— ***आचारांग - 1/5/2/156***

अप्रमत्त होकर विचरण करे।

## 132. यथातथ्य धर्म

**तं आइत्तु ण णिहे ण णिक्खिवे जाणित्तु धम्मं जहा-तहा।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]
— ***आचारांग - 1/4/1/133***

उस धर्म को यथातथ्य ग्रहणकर एवं जानकर न स्निग्ध हो, न विक्षिप्त।

## 133. विरक्ति

**दिट्ठेहिं णिव्वेयं गच्छेज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]

— ***आचारांग 1/4/1/133***

इष्ट-अनिष्ट इन्द्रिय-विषयों के प्रति विरक्त रहें।

## 134. लोकैषणा-त्याग

**नो लोगस्सेसणं चरे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]

— ***आचारांग - 1/4/1/133***

लोकरुचि (गडरिया प्रवाह) के अनुसार आचरण मत करो।

## 135. प्रमादी

**पमत्ते बहिया पास ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]

— ***आचारांग - 1/4/1/133***

जो प्रमादी हैं, उन्हें सदा निर्ग्रन्थ धर्म से बाहर समझो।

## 136. विषय-भोग

**समेमाणा पलेमाणा पुणो पुणो जातिं पकप्पेंती ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 490]

— ***आचारांग - 1/4/1/133***

संसार के भोगों में आसक्त और लीन रहनेवाले मनुष्य बार-बार जन्म-मरण करते रहते हैं।

## 137. भाव-प्रधानता

**जे आसवा ते परिस्सवा ।**
**जे परिस्सवा, ते आसवा ॥**
**जे अणासवा ते अपरिस्सवा ।**
**जे अपरिस्सवा, ते अणासवा ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 491]

— *आचारांग - 1/4/2/134*

जो बन्धन के हेतु हैं, वे ही कभी मोक्ष के हेतु भी हो सकते हैं और जो मोक्ष के हेतु हैं, वे ही कभी बन्धन के हेतु भी हो सकते हैं।

## 138. धर्माचरण

**अट्टावि संता अदुवा पमत्ता अहासच्चमिणं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 491]

— *आचारांग - 1/4/2/134*

यह यथातथ्य है कि आर्त्त और विषयासक्त मनुष्य भी शुभ अवसर मिलने पर धर्म का आचरण कर सकते हैं।

## 139. विज्ञ कौन ?

**उवेहि णं बहिया य लोगं,**
**से सव्वलोगंमि जे केइ विण्णू ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 492]

— *आचारांग - 1/4/3/140*

जो अपने धर्म से विपरीत रहनेवाले लोगों के प्रति माध्यस्थता-तटस्थता रखता है, उद्विग्न नहीं होता है; वह समूचे जगत् के विद्वानों में अग्रणी विज्ञ है।

## 140. धर्मविद् सरलमना

**णरा मुतच्चा धम्मविदुत्ति अंजू ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 492]

— *आचारांग - 1/4/3/140*

देह के प्रति अनासक्त मनुष्य ही धर्म को जान पाते हैं और धर्मविद् ही सरलमना होते हैं।

## 141. अनुचिन्तन

**अणुविथि पास ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 492]

— *आचारांग - 1/4/3/140*

तू अनुचिन्तन करके देख ।

## 142. कर्म कैसे जलाएँ ?

**जहा जुन्नाइं कट्ठाइं हव्वाबाहो पमत्थति**
**एवं अत्तसमाहिते अणिहे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांग - 1/4/3/141*

जिसतरह अग्नि पुराने सूखे लकड़े को शीघ्र ही जला डालती है, उसीतरह सतत अप्रमत्त आत्मा तप से कर्मों को कुछ ही क्षणों में जला डालती है ।

## 143. तन-मन-कल्प

**कसेहि अप्पाणं जरेहि अप्पाणं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांग - 1/4/3/141*

अपने को कृश करो, तन-मन को हल्का करो ।

## 144. भोगलिप्त काया

**एगमप्पाणं संपेहाए धुणे सरीरं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांग - 1/4/3/141*

आत्मा को शरीर से पृथक् जानकर भोगलिप्त शरीर को धुन डालो ।

## 145. अन्यत्वानुप्रेक्षा

**सदैकोऽहं न मे कश्चित् नाहमन्यस्य कस्यचित् ।**
**न तं पश्यामि यस्याहं नासौ भावीति यो मम ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांगवृत्ति (शी.) पृ. 190 श्लोक-3*

मैं सदा अकेला हूँ, मेरा कोई नहीं है और मैं अन्य किसी का नहीं हूँ । मैं अपने आपको जिसका बता सकूँ, उसे नहीं देखता और जिसे मैं अपना कह सकूँ, उसे भी नहीं देखता ।

## 146. मैं सदा अकेला

**विचिन्त्य मेतद् भवताऽहमेको,**
**न मेऽस्ति कश्चित् पुरतो न पश्चात् ।**
**स्वकर्मभिर्भ्रान्तिरियं ममैव,**
**अहं पुरस्तादहमेव पश्चात् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांगवृत्ति (शी.) पृ. 190 श्लोक-2*

व्यक्ति यह चिन्तन करें - मैं अकेला हूँ, पहले भी मेरा कोई नहीं है । पीछे भी मेरा कोई नहीं है । अपने कर्मों के द्वारा मुझे दूसरों को अपना मानने की भ्रान्ति हो रही है । सचाई यह है कि पहले भी मैं अकेला ही हूँ और पीछे भी मैं अकेला ही हूँ ।

## 147. अन्यत्व भावना

**संसार एवायमनर्थसार कः कस्य कोऽत्र स्वजनः परो वा ।**
**सर्वे भ्रमन्तः स्वजनाः परे च भवन्ति भूत्वा न भवन्ति भूयः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांगवृत्ति (शी.) पृ. 190 श्लोक-1*

इस संसार में अनर्थ ही सार वस्तु है । कौन किसका ? कहाँ अपना है और कौन किसका कहाँ पराया है ? ये स्वजन और परजन सारे भ्रमण कर रहे हैं । ये किसी समय स्वजन हो जाते हैं तो कभी परजन । एक समय ऐसा आता है जब न कोई स्वजन रहता है और न कोई परजन ।

## 148. आज्ञाकाङ्क्षी

**इह आणाकंखी पंडिते अणिहे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]
— *आचारांग - 1/4/3/141*

इस जिनशासन में आज्ञाप्रिय पंडित अनासक्त हो जाएँ ।

## 149. क्रोध-त्याग

**विगिंच कोहं अविकंपमाणे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 493]

— ***आचारांग - 1/4/3/142***

साधक निष्कम्प होता हुआ क्रोध को छोड़ दे ।

## 150. कर्मशरीर को धुने

**जे धुणाति समुस्सयं वसित्ता बंभचेरंसि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

— ***आचारांग - 1/4/4/143***

तपस्वी साधक ब्रह्मचर्य में स्थित रहकर शरीर या कर्म-शरीर को तपश्चरणादि से धुन डालता है ।

## 151. मुक्ति में बाधक

**विगिंच मंस सोणितं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

— ***आचारांग - 1/4/4/143***

संयम और मोक्षमार्ग में विघ्न करनेवाले देह का मांस और रक्त कम करो ।

## 152. कर्मक्षय

**जहा खलु झुसिरं कट्ठं, सुचिरं सुक्कं लहुं डहइ अग्गी ।**
**तह खलु खवंति कम्मं सम्मच्चरणे ठिया साहू ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

— ***आचारांग निर्युक्ति 234 पृ. 128***

जिसप्रकार पुराने सूखे खोखले काठ को अग्नि शीघ्र ही जला डालती है वैसे ही निष्ठा के साथ आचार का सम्यक् पालन करनेवाला साधक कर्मों को नष्ट कर डालता है ।

## 153. कषाय-मुक्त

**नो पडिसंजलेज्जासि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

— ***आचारांग - 1/4/3/142***

तू कषायों से अपने आपको प्रज्ज्वलित मत कर ।

## 154. क्रोध-परिणाम

**पुट्ठे फासाइं च फासे ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

– ***आचारांग - 1/4/3/142***

क्रोधी मनुष्य विभिन्न प्रकार के कष्टों को भोगता है ।

## 155. भावी दुःख

**दुक्खं च जाण अदुवाऽऽगमेस्सं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

– ***आचारांग - 1/4/3/142***

भावी दुःखों को जानो ।

## 156. आयु सीमित

**इमं निरूद्धाउयं संपेहाए ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

– ***आचारांग - 1/4/3/142***

आयुष्य को परिमित समझो ।

## 157. उद्बोधन

**लोयं च पास विफंदमाणं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

– ***आचारांग - 1/4/3***

तू दुःख से घबराए हुए लोक को, दुःख प्रतिकार के लिए इधर-उधर भागदौड़ करते हुए देख ।

## 158. वीरमार्ग दुर्गम

**दूरणुचरो मग्गो वीराणं अनियट्टगामीणं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 494]

– ***आचारांग - 1/4/4/143***

जीवनभर संयम-यात्रा में चलनेवाले (मोक्ष-यात्री) वीरों का मार्ग अत्यन्त दुरनुचर अर्थात् चलने में अतिकठिन है।

## 159. अमृतदर्शी

**पलिछिंदिय बहिरगं च सोतं णिक्कम्मदंसी इह मच्चिएहिं।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 495]

— ***आचारांग - 1/4/4/145***

इन्द्रियों की बहिर्मुखी प्रवृत्ति को रोककर इस मरणधर्मा जगत् में तुम अमृतदर्शी बन जाओ।

## 160. प्रज्ञावान् कौन ?

**से हु पन्नाणमंते बुद्धे आरंभोवरए।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 495]

— ***आचारांग - 1/4/4/145***

जो हिंसा से उपरत है, वही प्रज्ञावान् बुद्ध है।

## 161. त्रैकालिक निवृत्ति

**जस्स णत्थि पुरे पच्छा, मज्झ तस्स कुओ सिया ?**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 495]

— ***आचारांग - 1/4/4/145***

जिसे न कुछ पहले है और न कुछ पीछे है, उसे बीचमें कहाँ से होगा ? (जिस साधक को न पूर्वभुक्त भोगों का स्मरण होता है और न भविष्य के भोगों की ही कोई कामना होती है, उसे वर्तमान में भोगासक्ति कैसे हो सकती है ?)

## 162. भोगासक्ति-परिणाम

**जेण बंधं वहं घोरं परितावं च दारुणं।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 495]

— ***आचारांग - 1/4/4/145***

भोगासक्ति के कारण व्यक्ति बंध, वध, घोरपरिताप और दारुण दुःख पाता है।

## 163. ज्ञानी कौन ?

**कम्मुणा सफलं दट्ठुं ततो णिज्जाति वेदवी ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 495]

**— *आचारांग* - *1/4/4/145***

कर्मों के फल को देखकर उनसे मुक्ति पानेवाला ही ज्ञानी है ।

## 164. सम्यक्त्व-लक्षण

**प्रशमसंवेगनिर्वेदानुकम्पास्तिक्याभि
व्यक्तिलक्षणसम्यक्त्वम् ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 497]

**— *तत्त्वार्थभाष्य* - *1/2***

प्रशम, संवेग, निर्वेद, अनुकम्पा और आस्तिकता-ये पाँच सम्यक्त्व के लक्षण हैं ।

## 165. सम्यग्दृष्टि-लक्षण

**सुस्सूस धम्मराओ गुरुदेवाणं जहा समाहीए ।
वेयावच्चे नियमो सम्मदिट्ठिस्स लिंगाइं ॥**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 512]

**— *योगशतक* - *14***

धार्मिक तत्त्व सुनने की इच्छा, धर्म के प्रति अनुराग, आत्म-समाधि, आत्म-शांति या श्रद्धा संभृत सुस्थिर भाव से नियमपूर्वक देव-गुरु की सेवा-ये सम्यग्दृष्टि जीव के लक्षण हैं ।

## 166. धर्मानुराग श्रेष्ठतम

**धर्मरागोऽधिकोऽस्यैवं भोगिनः स्त्र्यादिरागतः ।**

**— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 512]

**— *योगबिन्दु* - *257***

भोगासक्त पुरुष को स्त्री आदि के प्रति जितना अनुराग होता है, सम्यग्दृष्टि पुरुष को धर्म के प्रति उससे कहीं अधिक अनुराग होता है ।

## 167. चपल साधक

**कहं न कुज्जा सामण्णं, जो कामे न निवारए ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 643]

— *दशवैकालिक - 2/1*

जो अपनी कामनाओं-इच्छाओं को रोक नहीं पाता, वह साधना कैसे कर पाएगा ?

## 168. विषय-चाट

**वंतं इच्छसि आवेउं, सेयं ते मरणं भवे ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 644]

— *दशवैकालिक 2/7 एवं उत्तराध्ययन 22/43*

वमन किए हुए (त्यक्त विषयों) को फिर से पीना चाहते हो ? इससे तो तुम्हारा मर जाना ही श्रेयस्कर है ।

## 169. शैवालवत् चंचल

**जइ तं काहिसि भावं, जा जा दिच्छसि नारिओ ।**
**वाया विद्धोव्वहडो, अट्ठि-अप्पा भविस्ससि ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 644]

— *दशवैकालिक 2/9*

हे साधक ! तू जिन-जिन स्त्रियों को देखेगा, उन-उन के प्रति यदि तू काम-भाव ही करता रहेगा तो हवा के झोंके से डोलते हुए हड़ वनस्पति के पौधे की तरह अस्थिरात्मा हो जाएगा ।

## 170. चाह गई चिन्ता मिटी

**कामे कमाहि कमियं खु दुक्खं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 644]

— *दशवैकालिक - 2/5*

कामनाओं को जीतना ही वस्तुतः दु.खों को दूर करना है ।

## 171. राग-द्वेष के क्षय से लाभ

**छिंदाहि दोसं विणएज्जरागं, एवं सुही होहिसि संपराए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 644]

— *दशवैकालिक 2/5*

द्वेषभाव का छेदन करो और रागभाव को दूर हटाओ । संसार में सुखी हो जाओगे ।

## 172. बार-बार सामायिक

**एएण कारणेणं बहुसो सामाइयं कुज्जा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 703]

— *विशेषावश्यकभाष्य. 2690*

*आवश्यक निर्युक्ति 800/1*

श्रावक का कर्तव्य है कि वह अधिक से अधिक सामायिक करें

## 173. समभावी भयमुक्त

**सामाइयमाहु तस्स जं, जो अप्पाणं भएण दंसए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 703]

— *सूत्रकृतांग 1/2/2/17*

जो अपनी आत्मा के लिए किसी भी प्रकार का भय नहीं देखता है, यही उसके लिए सामायिक कही गई है ।

## 174. अनेकान्तदृष्टि

**मिच्छत्तमय समूहं सम्मत्तं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 707]

— *विशेषावश्यक भाष्य - 954*

अनेकान्तदृष्टि से युक्त होने पर मिथ्यात्व मतों का समूह भी सम्यक्त्व बन जाता है ।

## 175. सच्ची सामायिक

**जस्स सामाणिओ अप्पा, संजमे णियमे तवे ।**
**तस्स सामाइयं होइ, इइ केवलिभासियं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 711]

— *अनुयोगद्वारसूत्र - 599/127*

जिसकी आत्मा संयम, नियम एवं तप में तल्लीन है; उसीकी सच्ची सामायिक होती है। ऐसा केवली भगवान् ने कहा है।

## 176. सामायिक

**समभावो सामाइयं तण-कंचण-सत्तुमित्त वि सउत्ति।**
**णिरभिस्संगं चित्तं, अचियपवित्तिप्पहाणं च ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 711]
— ***पंचाशक सटीक*** *- 11/5*

चाहे तिनका हो, चाहे सोना, चाहे शत्रु हो, चाहे मित्र, सर्वत्र अपने मनको राग-द्वेष की आसक्ति से रहित रखना तथा पाप-रहित उचित धार्मिक प्रवृत्ति करना 'सामायिक' है अर्थात् समभाव ही सामायिक है।

## 177. समभाव

**समभावो सामाइयं।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 711]
— ***सूत्रकृतांग चूर्णि 1/2/2***
***एवं पंचाशक सटीक 11/5***

समभाव ही सामायिक है।

## 178. समतायुक्त साधक

**जो समो सव्वभूएसु, तसेसु थावरेसु य।**
**तस्स सामाइयं होइ, इइ केवलिभासियं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 715]
— ***अनुयोगद्वार*** *- 599/128*

जो त्रस और स्थावर सभी जीवों के प्रति समत्वयुक्त है, उसीकी सच्ची सामायिक होती है। ऐसा केवली भगवान् ने कहा है।

## 179. श्रमणतुल्य श्रावक

**सामाइयम्मि उ कए, समणो इव सावओ हवइ जम्हा।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 716]
— ***आवश्यकनिर्युक्ति*** *- 1/801*

सामायिक की साधना करता हुआ श्रावक भी श्रमण के तुल्य हो जाता है।

## 180. मध्यस्थ-पहचान

**जो ण विवट्टइ रागे, ण वि दोसे दोण्ह मज्झयारम्मि।**
**सो होइ उ मज्झत्थो, सेसा सव्वे अमज्झत्था ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 716]
– ***आवश्यक निर्युक्ति - 1/803***

जो न राग करता है, न द्वेष करता है; वही वस्तुत: मध्यस्थ है। शेष सब अमध्यस्थ हैं।

## 181. द्विविध नय

**दिट्ठीइ दो णया खलु, ववहारो निच्छओ चेव।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 720]
– ***आवश्यक निर्युक्ति - 1/814***

जैनदर्शन में दो नय (विचार-दृष्टियाँ) हैं। निश्चय नय और व्यवहार नय।

## 182. सामायिक

**उवउत्तो जयमाणो, आया सामाइयं होई।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 737]
– ***आवश्यक निर्युक्ति भाष्य - 1/149***

यतनापूर्वक साधना में यत्नशील रहनेवाली आत्मा ही सामायिक है।

## 183. आत्मा

**आया खलु सामाइयं।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 737]
– ***आवश्यक निर्युक्ति - 1/790***

आत्मा ही सामायिक है।

## 184. सामायिक फल

**सामाइएणं सावज्ज जोगं-विरइं जणयइ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 762]
— *उत्तराध्ययन - 29/10*

सामायिक करने से सावद्ययोगों से निवृत्ति होती है ।

## 185. सामायिक का स्वामी कौन ?

**सामायिकं च मोक्षाङ्गं, परं सर्वज्ञभाषितम् ।**
**वासी चन्दन कल्पाना-मुक्तमेतन्महात्मनाम् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 762]
— *हारिभद्रीयाष्टक 29/1*

केवली भाषित समभाव रुप सामायिक (चारित्र) मोक्ष का प्रधान अंग है और यह सामायिक वासीचन्दनकल्प महात्माओं को होती है । वासीचन्दनकल्प अर्थात् कुल्हाड़ी के प्रति चन्दनवत् प्रकृति । जैसे-चंदन तो स्वयं को काटनेवाली कुल्हाड़ी को भी अपनी शीतलता और सुरभि ही देता है, वैसे ही सामायिक व्रती सन्त-महात्माओं को भी कोई द्वेषवश कितना ही परिताप, कष्ट, निंदादि से दु:खी करें तो वे उसे भी अपने सुहृद् भाव से सुखी ही बनाते हैं और यदि कोई उन्हें चन्दन का विलेपन करे अथवा भक्ति-स्तुति/ सत्कार-सम्मान करे तो वे खुश नहीं होते हैं अर्थात् वे प्रतिकूल के प्रति द्वेष और अनुकूल के प्रति राग नहीं करते हैं ।

## 186. जो तोकुं काँटा बूवै

**अपकारपरेऽपि परे, कुर्वन्त्युपकारमेव महान्तः ।**
**सुरभि करोति वासीं, मलयजपि तक्षमाणमपि ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 763]
— *हारिभद्रीयाष्टकसटीक - 291*

महापुरुषों का यह स्वभाव ही होता है कि वे अपने प्रति अपकार करनेवालों के प्रति भी उपकार ही करते हैं । यथा-चन्दन अपने को काटनेवाली कुल्हाड़ी को भी अपनी सुरभि से सुवासित ही करता है ।

## 187. स्वाध्याय-सुख

**सज्झाए वा निउत्तेणं, सव्वदुक्ख विमोक्खणे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 773]

— *उत्तराध्ययन - 26/10*

स्वाध्याय करते रहने से समस्त दु:खों से मुक्ति मिलती है ।

## 188. श्रमण-दिनचर्या

**पढमं पोरिसिं सज्झायं, बीयं झाणं झियायई ।**
**तइयाए भिक्खायरियं, पुणो चउत्थीइ सज्झायं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 773]

— *उत्तराध्ययन 29/12*

मुनि प्रथम प्रहर (तीन घण्टे) में स्वाध्याय करें, द्वितीय प्रहर में ध्यान करें, तृतीय प्रहर में भिक्षाचरी (गौचरी) के लिए जाएँ और चतुर्थ प्रहर में पुन: स्वाध्याय करें ।

## 189. श्रावक-कर्तव्य

**जं साहूणं न दिण्णं, कहिंपि तं सावय न भुंजंति ।**
**पत्ते भोअणसमये, बारस्सलोअणं कुज्जा ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 784-785]

— *धर्मसंग्रह 2/204*

जबतक श्रमण-श्रमणी को कुछ भी न दे देवें, तबतक श्रावक भोजन नहीं करें और प्रतिदिन भोजन के समय द्वार खुला रखें ।

## 190. श्रावक-दिनचर्या

**मध्याह्नेऽर्चा च सत्पात्रदानपूर्वं तु भोजनम् ।**
**संवरण कृतिस्तद्विज्ञैः सार्द्धं शास्त्रार्थचिंतनम् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 784]

— *धर्मसंग्रह 2/64/203*

श्रावक का यह दैनिक कर्तव्य है कि वह मध्याह्न पूजा करें । भोजन करने के पूर्व सुपात्र दान दें । तत्पश्चात् प्रत्याख्यान क्रिया करें और फिर विज्ञजनों के साथ बैठकर शास्त्रानुशीलन करें ।

## 191. अवश्य करणीय क्या ?

**अगारि सामाइयंगाइं सड्ढी काएण फासए ।**
**पोसहं दुहओ पक्खं एगराइं न हावए ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 785]

– ***उत्तराध्ययन 5/23***

श्रद्धाशील गृहस्थ सामायिक के अंगों का काया से सम्यक् रूप से पालन करे । दोनों पक्ष में किए जानेवाले पौषध को एक दिनरात के लिए भी न छोड़ें ।

## 192. आरोग्यकुंजी

**भोजनानन्तरं वामकटिस्थो घटिका द्वयम् ।**
**शयीत निद्रयाहीनं-यद्वा पदं शतं व्रजेत् ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 785]

– ***धर्मसंग्रह - 2/206***

भोजन करने के पश्चात् बाँयी करवट से जागृत अवस्था में दो घड़ी (48 मिनट) शयन करे अथवा सौ कदम टहलें ।

## 193. शाश्वत-अशाश्वत

**जीवासिय सासता सिय असासता गौतमा ।**
**दव्वट्ठताए सासता, भावट्ठयाए असासता ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 793]

– ***भगवती 7/2/36 [2]***

जीव शाश्वत भी है, अशाश्वत भी । द्रव्यदृष्टि (मूल स्वरूप) से शाश्वत है, तथा भावदृष्टि (मनुष्यादि पर्याय) से अशाश्वत ।

## 194. विवाद-कलह-वर्जन

**विवायं कलहं चेव, सव्वहा परिवज्जए ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 799]

– ***धर्मसंग्रह - 2/242***

विवाद और कलह का सर्वथा परित्याग करें ।

## 195. साधर्मिक-वात्सल्य महिमा

**एगत्थसव्व धम्मो, साहम्मिअ वच्छलं तु एगत्थं ।**
**बुद्धि तुलाए तुलिआ, दो वि अतुल्लाइं भणिआइं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 799]
— *धर्मसंग्रह 2/241*

बुद्धि रूपी तराजू पर तोलो । एक पलड़े में सभी धर्मों (धर्म के अहिंसादि अंगों) को रखो और दूसरे में साधर्मिक-वात्सल्य को रखो । दोनों ही पलड़े बराबर नहीं हो सकते । साधर्मिक-वात्सल्य का पलड़ा ही भारी रहेगा ।

## 196. साधर्मिक सम्बन्ध पुण्य से

**सर्वैः सर्वे मिथः सर्व सम्बन्धालब्धपूर्विणः**
**साधर्मिकादिसम्बन्ध-लब्धारस्तु मिताः क्वचित् ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 799]
— *धर्मसंग्रह - 2*

इस संसार में सभी आत्माओंने सब आत्माओं के साथ माता-पिता, भाई-बहन, पति-पत्नी आदि के सभी सम्बन्ध पूर्व में पा लिए, किन्तु साधर्मिकादि सम्बन्ध तो कभी-कभार पुण्य से ही मिलता है ।

## 197. स्वधर्मी समागम दुर्लभ

**समान धर्माणो हि प्रायेण दुष्प्रापाः ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 799]
— *धर्मसंग्रह - 2*

समान धर्मवालों का मिलना प्रायः दुष्कर होता है ।

## 198. सोहि नरभव हारो

**न कयं दीणुद्धरणं, न कयं साहम्मिआणवच्छलं ।**
**हिययम्मि वीयराओ, न धारिओ, हारिओ जम्मो ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 799]
— *धर्मसंग्रह - 2*

जिसने दीनजनों का उद्धार नहीं किया, साधर्मियों के प्रति वात्सल्यभाव नहीं किया, हृदयमें वीतरागदेव को धारण नहीं किया, वह अपने मनुष्यजन्म को हार गया है ।

## 199. हितावह शिक्षा

**सारणा वारणा चैव, चोअणा पडिचोअणा ।**
**सावएणावि दायव्वा, सावयस्स हिआवहा ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 799]
— *धर्मसंग्रह - 2/242*

सारणा, वारणा, चोयणा और पडिचोयणा - ये चार शिक्षाएँ श्रावक के लिए हितावह होने से उन्हें भी देना चाहिए ।

## 200. साधु कौन ?

**साधयति सम्यग्दर्शनादियोगैरपवर्ग इति साधुः ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 802]
— *दशवैकालिक टीका 1/5*

सम्यग्दर्शनादि द्वारा जो मोक्ष की साधना करता है, वह साधु है ।

## 201. वैराग्य-प्रकार

**वैराग्यं च स्मृतं दुःखमोहज्ञानान्वितं त्रिधा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 806]
— *द्वात्रिंशत् द्वात्रिंशिका 26/21*

वैराग्य तीन प्रकार के हैं - दुःखगर्भित, मोहगर्भित और ज्ञानगर्भित ।

## 202. बाह्याडम्बर

**गुणेषु यत्नक्रियतां, किमाटोपैः प्रयोजनम् ?**
**विक्रीयन्ते न घण्टाभिर्गावः क्षीरविवर्जितः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 818]
— *धर्मबिन्दुसटीक 15*

गुण ग्रहण करने का यत्न करना चाहिए, सिर्फ आडम्बर से क्या लाभ है ? जैसे-गाय, बिना दूधके केवल गले में घण्टा बाँधने से नहीं बिकती, दूध के कारण बिकती है ।

## 203. गुणों की पूजा

**शुद्धाः प्रसिद्धिमायान्ति, लघवोऽपीह नेतरे ।**
**तमस्यपि विलोक्यन्ते, दन्तिदन्तान दन्तिनः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 818]

— ***धर्मबिन्दु सटीक 16***

शुद्ध वस्तु छोटी होने पर भी प्रसिद्ध हो जाती है, परन्तु अशुद्ध वस्तु बड़ी होने पर भी अप्रसिद्ध रह सकती है । जैसे-अंधेरे में भी हाथी के दांत चमकते हैं, किन्तु हाथी बड़ा होने पर भी नहीं दिखता ।

## 204. अपवित्र मन

**चित्तमन्तर्गतं दुष्टं, तीर्थस्नानैर्न शुध्यति ।**
**शतशोऽपि जलैर्धौत-सुराभाण्ड मिवाशुचि ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 819]

— ***धर्मरत्नप्रकरण*** - *1/10/175*

जैसे मदिरा-पात्र हजारों बार जल से धोने पर भी अशुद्ध ही रहता है वैसे ही हजारों बार तीर्थ-स्नान करने से भी यह दुष्ट अन्तर्मन अपवित्र ही रहता है ।

## 205. सिद्धसुख अनिर्वचनीय

**जइणाम लोइ मिच्छो, नगरगुणे बहुविहे वियाणंतो ।**
**न चएइ परिकहेउं, उवमाए तहिं असंतीए ॥**
**इय सिद्धाणं सोक्खं, अणोवमं णत्थि तस्स ओवम्मं ।**
**किंचि विसेसेणेत्तो, ओवम्ममिणं सुणह वोच्छं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 841-844]

— ***औपपातिक*** - *16/17*

जिसप्रकार कोई म्लेच्छ (जंगली) नगर की अनेकविध विशेषताओं को देख लेने पर भी कोई उपमा न मिलने से उसका वर्णन करने में वह असमर्थ होता है । इसीप्रकार सिद्धात्माओं का सुख अनुपम होता है । उसकी तुलना नहीं हो सकती ।

## 206. अमर सुखधाम मुक्तात्मा

**णवि अत्थि माणुसाणं तं सोक्खं णवि य सव्वदेवाणं ।**
**जं सिद्धाणं सोक्खं अव्वाबाहं उवगयाणं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 844]
— ***औपपातिकसूत्र - 13***

संसार के सब मनुष्यों और सब देवताओं को भी वह सुख प्राप्त नहीं हैं जो सुख अव्याबाध स्थिति को प्राप्त हुए मुक्त आत्माओं को हैं ।

## 207. सिद्धात्म-स्वरुप

**निच्छिन्नसव्वदुक्खा, जाइजरामरण बंधणविमुक्का ।**
**अव्वाबाहं सुक्खं, अणुहोंति सासयं सिद्धा ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 845]
— ***औपपातिक - 21***

सिद्धात्मा समस्त दुःखों को नष्ट किए होते हैं । जन्म-जरा और मृत्यु के बंधन से मुक्त होते हैं । अव्याबाध सुख का अनुभव करते हैं और शाश्वत सिद्ध होते हैं ।

## 208. स्याद्वाद-नमन

**स्याद्वादाय नमस्तस्मै, यं विना सकलाः क्रियाः ।**
**लोकद्वितयभाविन्यो, नैव साङ्गत्यमियूति ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 856]
— ***आगमीय सूक्तावली - 27/2***
***एवं स्थानांगसूत्रसटीक 9 ठाणा***

लोक को दूसरे रूपमें ढालनेवाली सम्पूर्ण क्रियाएँ जिसके बिना साङ्गत्यता-असंवादिता को प्राप्त नहीं होती, ऐसे उस स्याद्वाद को प्रणाम हो ।

## 209. मिथ्या-भ्रान्ति

**जननी मे जनको मे, भ्राता मे सुतकलत्रवर्गो मे ।**
**मिथ्यैव बुद्धिरेषो, न दैहमपि वस्तुतः स्वीयम् ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 863]

– ***धर्मरत्नप्रकरण 3 अधि. 7 लक्ष***

मेरी माता, मेरे पिता, मेरा भैया, मेरा पुत्र, मेरी पत्नी, यह मिथ्यात्व युक्त बुद्धि है, परन्तु वस्तुत: यह शरीर भी अपना नहीं है ।

## 210. शिष्य प्रशिक्षण

**ओवायकारी विणयं सुसिक्खे ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 880]

– *सूत्रकृतांग - 1/14/1*

आचार्य अथवा गुरु के सान्निध्य में अर्थात् उनकी आज्ञा में रहनेवाला शिष्य विनय का प्रशिक्षण लें ।

## 211. चतुर कौन ?

**जे छेए विप्पमादं न कुज्जा ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 880]

– *सूत्रकृतांग - 1/14/1*

चतुर वही है जो कभी प्रमाद नहीं करता ।

## 212. ब्रह्मचर्य में निवास

सुबंभचेरं वसेज्जा ।

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 880]

– *सूत्रकृतांग - 1/14/1*

ब्रह्मचारी श्रेष्ठ ब्रह्मचर्य में निवास करें ।

## 213. संयम वातानुकूलित

**अभयकरो जीवाणं सीयघरो संजमो भवइ सीओ ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 883]

– *आचारांग निर्युक्ति - 206*

प्राणिमात्र को अभय करने के कारण संयम शीतगृह (वातानुकूलित-गृह) के समान अर्थात् शान्तिप्रद है ।

## 214. कौन जागते ? कौन सोते ?

**सुत्ता अमुणी, मुणिणो सया जागरंति ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 884]

**– *आचारांग* - *1/3/1/106***

अज्ञानी सदा सोए रहते हैं और ज्ञानी सदा जागते रहते हैं ।

## 215. समझने-योग्य !

**लोगंसि जाण अहियाय दुक्खं ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 884]

**– *आचारांग* - *1/3/1/106***

यह समझ लो कि इस संसार में दु:ख ही अहित के लिए होता है ।

## 216. सर्वविद्

**जस्सि मे सद्दाय रूवाय................भवंति ।**

**से आतवं णाणवं................बंभवं ॥**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 884-885]

**– *आचारांग* - *1/3/1/107***

जो पुरुष शब्द, रुप, गंध, रस और स्पर्शों को भली-भाँति जान लेता है और उनमें राग-द्वेष नहीं करता है, वह आत्मविद्, ज्ञानविद्, वेदविद्, धर्मविद् और ब्रह्मविद् होता है ।

## 217. सरलमना

**धम्मविदुत्ति अंजु ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

**– *आचारांग* - *1/3/1/107***

धर्म को समझनेवाला सरलहृदयी होता है ।

## 218. मुनि कौन ?

**पण्णाणेहिं परिजाणति लोगं मुणीति वच्चे ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

— *आचारांग - 1/3/1/107*

जो अपनी प्रज्ञा से संसार के स्वरूप को ठीक तरह से जानता है, वही मुनि कहलाता है ।

## 219. निर्ग्रन्थ साधक

**सीतोसिणच्चागी से णिग्गंथे, अरति रति सहे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

— *आचारांग - 1/3/1/107*

जो सर्दी-गर्मी का त्यागी है तथा अरति (विषाद) और रति (आह्लाद) को सहन करता है, वह निर्ग्रन्थ साधक है ।

## 220. निर्ग्रन्थ कौन ?

**फारूसियं णो वेदेति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

— *आचारांग - 1/3/1/107*

निर्ग्रन्थ साधक शारीरिक कष्टों का अनुभव नहीं करता है ।

## 221. आवर्तस्रोत

**आवट्टसोए संगमभिजाणइ ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

— *आचारांग - 1/3/1/107*

आत्मविद् मुनि आसक्ति को आवर्त स्रोत (जन्म-मरण) के रुप में अति निकटता से जान लेता है ।

## 222. धर्मतत्त्व से अनभिज्ञ

**जरा मच्चुव सोवणीते णरे सततं मूढे धम्मं नाभिजाणति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

— *आचारांग - 1/3/1/108*

वृद्धावस्था और मृत्यु का वशवर्ती मनुष्य सदैव मूढ़ बना रहता है, वह धर्मतत्त्व को नहीं जानता ।

## 223. दुःखमुक्त कौन ?

**जागर वेरोवरए वीरे एवं दुक्खा पमोक्खसि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 885]

— *आचारांग - 1/3/1/107*

जागरुक और वैर से रहित वीरपुरुष दुःखों से मुक्त हो जाता है ।

## 224. आत्मगुप्त-आत्मज्ञ कौन ?

**अप्पमत्तो कामेहिं उवरतो पावकम्मेहिं,**
**वीरे आतगुत्ते खेयण्णे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]

— *आचारांग - 1/3/1/109*

जो काम-भोगों के प्रति अप्रमत्त रहता है और पापकर्मों से पृथक् रहता है; वह पुरुष वीर, अपने आपको सुरक्षित रखनेवाला और आत्मज्ञ है ।

## 225. मृत्यु-बोध

**माराभिसंकी मरणा पमुच्चति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]

— *आचारांग - 1/3/1/108*

जो मृत्यु से आशंकित रहता है, वह मृत्यु से मुक्त हो जाता है ।

## 226. जन्म-मरण

**मायी पमायी पुणरेतिगब्भं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]

— *आचारांग - 1/3/1/108*

दम्भी और प्रमादी व्यक्ति बार-बार गर्भ में आता है और जन्म-मरण करता रहता है ।

## 227. दुःख-मूल

**आरंभजं दुक्खमिणं ति णच्चा ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]
— *आचारांग - 1/3/1/108*

यह सब दुःख हिंसा में से उत्पन्न होता है।

## 228. तत्त्वदर्शी

**अकम्मस्स ववहारो ण विज्जति।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]
— *आचारांग - 1/3/1/110*

जो कर्म में से अकर्म की स्थिति में पहुँच गया है, वह तत्त्वदर्शी लोक-व्यवहार की सीमा से परे हो गया है।

## 229. कर्मोपाधि

**कम्मुणा उपाथी जायति।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]
— *आचारांग - 1/3/1/110*

कर्म से ही समग्र उपाधियाँ-विकृतियाँ पैदा होती हैं।

## 230. जागरुकता

**पासिय आउरे पाणे अप्पमत्तो परिव्वए।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]
— *आचारांग - 1/3/1/108*

प्राणियों को शारीरिक और मानसिक दुःखों से दुःखी देखकर साधक सतत जागृत होकर विचरण करें।

## 231. सरलसंयमी

**उवेहमाणो सद्द-रुवेसु अंजु।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]
— *आचारांग - 1/3/1/108*

शब्द और रुपादि की उपेक्षा करनेवाला सरल-संयमी होता है।

## 232. मननपूर्वक देख !

**मंता एयं मतिमं पास।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 886]

— *आचारांग - 1/3/1/108*

हे मतिमान् । तू मननपूर्वक इसे देख ।

## 233. कर्म-मूल

**कम्ममूलं च जं क्षणं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 887]

— *आचारांग - 1/3/1/111*

कर्म का मूल हिंसा है ।

## 234. सम्यग्दर्शी

**सम्मत्तदंसी न करेति पावं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 887]

— *आचारांग - 1/3/2/112*

सम्यग्दर्शी साधक पापकर्म नहीं करता ।

## 235. गृद्ध-दृष्टि

**कामेसु गिद्धा णिचयं करेंति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 888]

— *आचारांग - 1/3/2/113*

काम-भोगों में आसक्त रहनेवाले मनुष्य कर्मों का बंधन करते हैं ।

## 236. मृत्यु से मुक्त

**एस मरणा पमुच्चति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 888]

— *आचारांग - 1/3/2/116*

आत्मदर्शी मृत्यु से मुक्त हो जाता है ।

## 237. राग-पाश

**उम्मुं च इह मच्चिएहिं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग-7 पृ. 888]

*आचारांग - 1/3/2/113*

इस मरणशील संसार में मनुष्यों के साथ रागादि बन्धन है, उसे तोड़ डालो।

## 238. कामगृद्ध पुरुष

**संसिच्चमाणा पुणरेति गब्भं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 888]

— *आचारांग - 1/3/2/113*

आसक्तिरूपी कर्म की जड़ें बार-बार सींची जाने से कामगृद्ध पुरुष बार-बार गर्भ में आते हैं।

## 239. आरम्भजीवी

**आरम्भजीवी उभयाणुपस्सी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 888]

— *आचारांग - 1/3/2/113*

आरम्भजीवी अर्थात् महारम्भी-महापरिग्रही व्यक्ति नरकादि भय का दर्शन (अनुभव) करता रहता है।

## 240. आस्रव-बंध

**बहुं च खलु पावकम्मं पगडं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 888]

— *आचारांग - 1/3/2/116*

इस जीव ने अतीतकाल में विविध प्रकार के बहुत से पाप-कर्मों का बंध किया है।

## 241. मुनि क्या न करे ?

**से न छणे न छणावहे छणणं तं णाणुजाणति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 889]

— *आचारांग - 1/3/2/119*

वह अनन्यसेवी अहिंसक मुनि जीवों का स्वयं घात नहीं करे, न करवाए और करनेवालों का अनुमोदन भी नहीं करे।

## 242. मोक्ष-मार्ग

**अणण्णं चर माहणे ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]

— *आचारांग - 1/3/2/119*

हे अहिंसक ! तू अनन्य मोक्षमार्ग का आचरण कर ।

## 243. अनासक्ति

**णिव्विद नंदिं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]

— *आचारांग - 1/3/2/119*

हे साधक ! तू दुन्यवी सुख से उदासीन बन ।

## 244. पाप-क्षय

**एत्थोवरए मेहावी सव्वं पावं कम्मं झोसेति ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]

— *आचारांग - 1/3/2/117*

सत्य में स्थित रहनेवाला मेधावी साधक समस्त पापकर्मों का शोषण (क्षय) कर डालता है ।

## 245. मन, छलनी

**अणेगचित्ते खलु अयं पुरिसे,**
**से केयणं अरिहइ पुरइत्तए ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]

— *आचारांग - 1/3/2/118*

यह मानव अनेक चित्त है अर्थात् अनेकानेक कामनाओं के कारण मानव-मन बिखरा हुआ रहता है । मानो वह एकतरह से छलनी को जल से भरना चाहता है ।

## 246. विषय-विष

**निस्सारं पासिय नाणी ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]**
**– *आचारांग - 1/3/2/119***

हे ज्ञानी ! तू विषयों को निस्सार समझकर विषयाभिलाषा मत कर ।

## 247. द्रष्टा साधक

**अणोमदंसी णिसण्णे पावेहिं कम्मेहिं ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]**
**– *आचारांग - 1/3/2/119***

उच्च दृष्टिवाला साधक कभी पापकर्मों का आदर नहीं करता ।

## 248. नारी में अनुराग नहीं

**अरते पयासु ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 889]**
**– *आचारांग 1/3/2/119***

हे साधक पुरुष ! तू स्त्रियों में अनुरक्त मत बन ।

## 249. प्राणवध-वर्जन

**णो पाणिणं पाणे समारंभेज्जासि ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 890]**
**– *आचारांग - 1/3/2/121***

प्राणियों के प्राणों का वध न करें ।

## 250. मनुष्यभव की सार्थकता

**उम्मुग्ग लद्धुं इह माणवेहिं ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 890]**
**– *आचारांग - 1/3/2/121***

इस मनुष्य जीवन में ही संसार-सागर से तिरने का अवसर मिलता है ।

## 251. कषाय-नाश

**कोधादिमाणं हणियाय वीरे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 890]

— ***आचारांग - 1/3/2/120***

वीर पुरुष क्रोध और मान को नष्ट करें ।

## 252. धीरपुरुष

**गंथं परिण्णाय इहेऽज्ज !**

**वीरे, सोयं परिण्णाय चरेज्ज दंते ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 890]

— ***आचारांग - 1/3/2/121***

इन्द्रियजयी धीरपुरुष ग्रंथियों (परिग्रह) और शोक को जानकर संयम में विचरण करें ।

## 253. मोक्षाभिलाषी

**छिंदिज्ज सोतं लहुभूयगामी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 890]

— ***आचारांग - 1/3/2/120***

शीघ्र ही मोक्ष में जाने की इच्छा रखनेवाला वीर पुरुष विषय-वासनाओं को छिन्न-भिन्न कर डालें ।

## 254. अहिंसा

**वीरे विरते वधातो ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 890]

— ***आचारांग - 1/3/2/120***

हे वीर ! हिंसा से बचते रहो ।

## 255. लोभः साक्षात् नरक

**लोभस्स पासे णिरयं महंतं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 890]

— ***आचारांग - 1/3/2/120***

लोभ साक्षात् नरक है ।

## 256. समझने योग्य-स्थल

**जं जाणेज्जा उच्चालयितं, तं जाणेज्जा दूरालयितं ।**
**जं जाणेज्जा दूरालयितं, तं जाणेज्जा उच्चालयितं ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]
– ***आचारांग*** - *1/3/3/125*

जिसे तुम उच्च भूमिका पर स्थित समझते हो, उसका घर (स्थान) अति दूर समझो । जिसे अत्यन्त दूर समझते हो, उसे उच्च भूमिका पर स्थित समझो ।

## 257. मुनि-आचरण

**समयं तत्थुवेहाए अप्पाणं विप्पसादए ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]
– ***आचारांग*** - *1/3/3/123*

मुनि समता की दृष्टि से विचार करके आत्मा को प्रसन्न रखें ।

## 258. श्रेय-साक्षात्कार

**सहितो धम्ममादाय सेयं समणुपस्सति ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]
– ***आचारांग*** - *1/3/3/127*

सत्य से युक्त साधक धर्म को ग्रहण करके आत्म-हित का साक्षात्कार कर लेता है ।

## 259. साधक कैसे रहे ?

**सव्वं हासं परिवच्चवज्ज ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]
– ***आचारांग*** - *1/3/3/124*

साधक सभी प्रकार के हास्यादि प्रमादों का त्याग कर विचरण करें ।

## 260. मुक्ति की चाभी

**पुरिसा ! अत्ताणमेव अभिणिगिज्झ,**

**एवं दुक्खा पमोक्खसि ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]

– ***आचारांग - 1/3/3/126***

हे पुरुष ! अपने आपका ही निग्रह करो । इसतरह स्वयं के निग्रह से ही तू दुःख से मुक्त हो जाएगा ।

## 261. विरक्त साधक

**विरागरूवेहिं गच्छेज्जा महता खुड्डएहिं वा ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]

– ***आचारांग - 1/3/3/123***

महान् हो या क्षुद्र हो, अच्छे हो या बुरे हो, साधक को सभी विषयों से विरक्त रहना चाहिए ।

## 262. स्वयं स्वमित्र

**पुरिसा ! तुममेव तुमं मित्तं,**

**किं बहिया मित्तमिच्छसि !**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]

– ***आचारांग - 1/3/3/125***

हे मानव ! तू स्वयं ही अपना मित्र है । तू बाहर में क्यों किसी मित्र की खोज कर रहा है ?

## 263. जितेन्द्रिय

**अलीण गुत्तो परिव्वए ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 891]

– ***आचारांग - 1/5/6/173***

साधक इन्द्रियों को समेटकर लीन बनें तथा मन-वचन और काया की तीन गुप्तियों से गुप्त होकर विचरण करें ।

## 264. एकज्ञ-सर्वज्ञ

**जे एगं जाणइ, से सव्वं जाणति ।**
**जे सव्वं जाणति, से एगं जाणति ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 892]
— *आचारांग - 1/3/4/129*

जो एक को जानता है, वह सबको जानता है और जो सबको जानता है, वह एक को जानता है ।

## 265. सत्य-साधक

**सहितो दुक्खमत्ताए पुट्ठो णो झंझाए ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 892]
— *आचारांग - 1/3/3/127*

सत्य की साधना करनेवाला साधक चारों ओर से दुःखों से घिरा रहने पर भी घबराता नहीं है, व्याकुल नहीं होता, विचलित नहीं होता ।

## 266. तत्त्वद्रष्टा

**पासिमं दविए लोगालोगं पवंचातो मुच्चति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 892]
— *आचारांग - 1/3/3/127*

आत्मद्रष्टा पुरुष लोक-अलोक के समस्त प्रपञ्चों (विकल्पों) से मुक्त हो जाता है ।

## 267. मेधावी साधक

**सड्ढी आणाए मेधावी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 893]
— *आचारांग - 1/3/4/129*

जिनाज्ञा में श्रद्धा रखनेवाला साधक मेधावी होता है ।

## 268. मान से माया

**जे माणदंसी से मायादंसी ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/130*

जो मानदर्शी होता है, वह मायादर्शी भी होता है।

## 269. प्रमत्त

**सव्वतो पमत्तस्स भयं ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/129*

प्रमादी को चारों ओर से भय रहता है।

## 270. एक में अनेक का विवेक

**एगं विगिंचमाणे पूढो विगिंचइ ।**
**पूढो विगिंचमाणे एगं विगिंचइ ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/129*

एक का विवेक रखनेवाला अनेक का विवेक करता है और अनेक का विवेक करनेवाला एक का विवेक करता है।

## 271. अहिंसा, अमोघशस्त्र

**अत्थि सत्थं परेण परं ।**
**णत्थि असत्थं परेण परं ॥**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/129*

शस्त्र एक से एक बढ़कर हैं, किन्तु अहिंसारूपी अशस्त्र से बढ़कर कोई भी शस्त्र नहीं है।

## 272. क्रोध से उपजत मान

**जे कोहदंसी से माणदंसी ।**

— श्री अभिधान राजेन्द्र कोष [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/130*

जिसके हृदय में क्रोध है उसके हृदय में मान भी अवश्य है।

## 273. जीवन की अनाकांक्षा

**परेण परं जंति णावकंखंति जीवितं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/129*

वीर साधक आगे-से-आगे बढ़ते जाते हैं, फिर उन्हें जीवन की आकांक्षा नहीं रहती हैं ।

## 274. वीरसाधक

**दुक्खं लोगस्स जाणित्ता वंता लोगस्स**
**संजोगं जंति वीरा महाजाणं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/129*

वीरसाधक लोक के दुःख को जानकर तथा लोक के संयोग का परित्याग कर महायान (मोक्षपथ) को प्राप्त करते हैं ।

## 275. अप्रमत्त, निर्भय

**सव्वतो अप्पमत्तस्स णत्थि भयं ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 893]

— *आचारांग - 1/3/4/129*

अप्रमत्त को कहीं से भी भय नहीं रहता है ।

## 276. माया से लोभ

**जे मायादंसी से लोभदंसी ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 894]

— *आचारांग - 1/3/4/130*

जो मायादर्शी होता है, वह लोभदर्शी होता है ।

## 277. अनुपाधि कौन ?

**किमत्थि उवाधी पासगस्स ण विज्जति ? णत्थि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 894]

— *आचारांग - 1/3/4/131*

वीतराग सत्यद्रष्टा को कोई उपाधि होती है या नहीं ? नहीं होती है ।

## 278. श्रमण-मर्यादा

**नाइवेलं मुणी गच्छे ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 896]

— *उत्तराध्ययन - 2/8*

मुनि श्रमणमर्यादा या स्वाध्याय आदि की वेला का अतिक्रमण कर एक-स्थान से दूसरे स्थान न जावे ।

## 279. बधिर गुरु-शिष्य

**अन्नं पुट्ठो अन्नं जो साहइ, सो गुरु न बहिरोव्व ।**
**न य सीसो जो अन्न सुणेइ, परिभासए अन्नं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 905]

— *विशेषावश्यक भाष्य - 1443*

बहरे के समान-शिष्य पूछे कुछ और बताए कुछ और वह गुरु, गुरु नहीं है और वह शिष्य भी शिष्य नहीं है, जो सुने कुछ और कहे कुछ और ।

## 280. हंसवत् सुशिष्य

**अंबत्तणेण जीहाए, कूचिया होइ खीर मुदगम्मि ।**
**हंसो मुत्तूण जलं, आवियइ पयं तह सुसीसो ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 908]

— *बृहदावश्यक भाष्य - 347*

हंस जिसप्रकार अपनी जिह्वा की अम्लता-शक्ति के द्वारा जलमिश्रित दूध में से जल को छोड़कर दूध को ग्रहण कर लेता है, उसीप्रकार सुशिष्य दुर्गुणों को छोड़कर सद्गुणों को ग्रहण करता है ।

## 281. कुशिष्य मशकवत्

**मसउव्व तुदं जच्चाइ एहिं निच्छुब्भए कुसीसो वि ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ.

— *बृहत्कल्पभाष्य - 350*

जो कुशिष्य गुरु को, जाति आदि की निंदा द्वारा मच्छर की तरह हर समय तंग करता रहता है, वह मच्छर की तरह ही भगा दिया जाता है।

## 282. शिष्य भी गुरु-शत्रु

**सीसो वि वेरिओ सोउ, जो गुरुं न विबोहिए।**
**पमायमइरागत्थं, सामायारीविराहयं ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 911]
— *गच्छाचार पयन्ना - 1/18*

प्रमादादि राग-निवारणार्थ एवं समाचारी विराधना के लिए जो शिष्य गुरु को प्रतिबोध नहीं देता है, प्रेरणा नहीं देता है, वह शिष्य भी गुरु का शत्रु है।

## 283. गुरु-ऋण-मुक्ति दुष्कर

**दुष्प्रतिकारौ माता-पितरौ, स्वामी गुरुश्च लोकेऽस्मिन्।**
**तत्र गुरूरिहामुत्र च सुदुष्करतर प्रतीकारः ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 911]
— *प्रशमरति - 71*

इस लोकमें माता-पिता, स्वामी और गुरु का प्रत्युपकार करना बड़ा कठिन हैं, उसमें भी गुरु के उपकार का बदला चुकाना तो इस लोक में और परलोक में भी अत्यन्त दुष्कर हैं।

## 284. सापेक्ष उत्सर्ग-अपवाद मार्ग

**उस्सग्गेण निसिद्धा-इं जाइ दव्वाइं संथरे मुणिणो।**
**कारण जाते-जाते सव्वाणि वि ताणि कप्पंति ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 947]
— *निशीथभाष्य - 5245*
*बृह. भा. 3327*

उत्सर्ग मार्ग में समर्थ मुनि को जिन बातों का निषेध किया गया है, विशिष्ट कारण होने पर अपवाद मार्ग में वे सब कर्तव्य रूप में विहित हैं।

## 285. महापुरुष-अवतरण

**यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत !**
**अभ्युत्थानमधर्मस्य, तदाऽऽत्मानं सृजाम्यहम् ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 971]
– *भगवद्गीता - 4/7*

जब-जब धर्म का ह्रास होता है और अधर्म की वृद्धि होती है तब धर्म के उत्कर्ष के लिए इस पृथ्वी पर मैं अवतरित होता हूँ।

## 286. पदार्थ-लक्षण

**सव्वं चिय परसमयं, उप्पज्जइ नासए य णिच्चं च ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 971]
– *विशेषावश्यक भाष्य - 544*

विश्व का प्रत्येक पदार्थ प्रतिक्षण उत्पन्न भी होता है, नष्ट भी होता है और साथ ही नित्य भी रहता है ।

## 287. उपयोग शून्य क्रिया

**अणुवओगो दव्वं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 972]
– *अनुयोगद्वार - 599/14*

उपयोग शून्य सारी क्रियाएँ द्रव्य हैं, भाव नहीं ।

## 288. अज्ञान

**जह दुव्वयणमवयणं कुच्छियसीलं असीलमसइए ।**
**भणइ तह नाणं पिहु मिच्छद्दिट्ठिस्स अणाणं ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 979]
– *विशेषावश्यकभाष्य - 520*

जैसे लोक में कुत्सित वचन 'अवचन' एवं कुत्सितशील, 'अशील' कहलाता है, वैसे ही मिथ्यादृष्टि का ज्ञान कुत्सित होने के कारण अज्ञान कहलाता है ।

## 289. किसका श्रुत, ज्ञान-अज्ञान ?

**सम्मदिट्ठिस्स सुयं सुयणाणं ।**
**मिच्छादिट्ठिस्स सुयं सुयअण्णाणं ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 992]
– *नंदीसूत्र - 45*

सम्यग्दृष्टि का श्रुत, श्रुतज्ञान है ।
मिथ्यादृष्टि का श्रुत, श्रुतअज्ञान है ।

## 290. ज्ञान से अज्ञान-नाश

**सुयस्स आराहणयाए अन्नाणं खवेइ ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 992]
– *उत्तराध्ययन - 29/26*

ज्ञान की आराधना करने से आत्मा अज्ञान का नाश करती है ।

## 291. जिनवाणी

**अत्थं भासइ अरहा, सुत्तं गंथंति गणहरा निउणं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 994]
– *आवश्यक निर्युक्ति - 92*

तीर्थंकर की वाणी अर्थ (भाव) रूप होती है और निपुण गणधर उसे सूत्रबद्ध करते हैं ।

## 292. पाप-प्रणाशिनी माधुकरी

**चरेन्माधुकरीं वृत्तिं, सर्वपापप्रणाशिनीम् ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1004]
– *धर्मतत्त्वप्रकरणसटीक - 178*

सभी पापों का नाश करनेवाली माधुकरी गौचरी की गवेषणा करे ।

## 293. निर्मलात्म-सरिता

**आत्मा नदी संयमतोयपूर्णा,**
**सत्यावगाह्यशीलतटा दयोर्मिः ।**

**तत्राभिषेकं कुरु पाण्डुपुत्र !**
**न वारिणा शुद्ध्यति चान्तरात्मा ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1004]
— ***हितोपदेश - 4/87***

इन्द्रियों का संयम ही जिसका पुण्यजल है, सत्य जिसका प्रवाह है, शील जिसका किनारा है और दया जिसमें लहरियों की माला है। हे युधिष्ठिर ! ऐसी आत्मारूपी नदी में स्नान करो। केवल पानी से स्नान करने पर अन्तरात्मा शुद्ध नहीं हो सकती।

## 294. सुकाल-लक्षण

**सत्तहिं ठाणेहिं ओगाढ सुसमं जाणेज्जा।**
**तं जहा-अकाले न वरिसइ, काले वरिसइ,**
**असाधूण पुज्जंति, साधू पुज्जंति गुरूहिं,**
**अणोसम्मं पडिवन्नो, मणोसुहता वतिसुहता हया।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1015]
— ***स्थानांग - 7/7/559***

इन सात बातों से समय की श्रेष्ठता (सुकाल) प्रकट होती है - (१) असमय पर न बरसना (२) समय पर बरसना (३) असाधुजनों का महत्त्व न बढ़ना (४) साधुजनों का महत्त्व बढ़ना (५) माता-पिता आदि गुरुजनों के प्रति सद्व्यवहार होना (६) मन की शुभता (७) और वचन की शुभता।

## 295. तुष्टि-सुख

**सतेणं लाभेणं तुस्सति परस्स लभं णो आसाएति.........**
**दोच्चा सुहसेज्जा।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1021]
— ***स्थानांग 4/4/3/325***

जो अपने प्राप्त हुए लाभ में संतुष्ट रहता है और दूसरों के लाभ की इच्छा नहीं रखता, वह सुखपूर्वक सोता है (यह सुख-शय्या का दूसरा पहलू है)।

## 296. परिचयः तीक्ष्ण काँटा

**सुहुमे सल्ले दुरुद्धरे, विदुमं ता पयहेज्ज संथवं ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1025]

**– *सूत्रकृतांग* - *1/2/2/11***

मन में रहे हुए विकारों के सूक्ष्मशल्य को निकालना कभी-कभी बहुत कठिन हो जाता है, इसलिए विद्वान् पुरुष परिचय का त्याग करे ।

## 297. शूर-प्रकार

**चत्तारि सूरा पन्नता । तं जहा - खंतिसूरे,**
**तवसूरे, दाणसूरे, जुद्धसूरे ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1030]

**– *स्थानांग* - *4/4/3/317***

चार प्रकार के शूर कहे गए हैं-क्षमाशूर, तपशूर, दानशूर और युद्धशूर ।

## 298. शूर कौन ?

**खंतिसूरा अरहंता, तवसूरा अणगारा,**
**दाणसूरे वेसमणे, जुद्धसूरे वासुदेवे ।**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1030]

**– *स्थानांग* - *4/4/3/317***

क्षमाशूरों में सर्वोत्तम क्षमाशूर अरिहंत हैं, तपःशूर अणगार हैं, दानशूर कुबेर हैं और युद्धशूर वासुदेव हैं ।

## 299. स्वाध्यायः सर्वोत्कृष्ट तप

**बारसविहंमि वि तवे, सब्भिंतर बाहिरे कुसलदिट्ठे ।**
**नवि अत्थि नवि य होही, सज्झाय समं तवोकम्मं ॥**

**– श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1144]

**– *उपदेशमाला* 337**

बारह प्रकार के तपों में स्वाध्याय के समान दूसरा कोई तप, न अतीत में हुआ है, न वर्तमान में है और न भविष्य में कभी होगा ।

## 300. स्वाध्यायरत

**सज्झाए वटटंतो, खणे-खणे जाइ वेरग्गं ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1145]

– *उपदेशमाला 338*

स्वाध्याय में निरत व्यक्ति प्रतिक्षण वैराग्य को पाता है ।

## 301. स्वाध्याय से प्रत्यक्ष

**उड्ढमहतिरियनरए, जोइसवेमाणिया य सिद्धि य ।**
**सव्वोलोगालोगो, सज्झाय विउस्स पच्चक्खो ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1145]

– *उपदेशमाला - 339*

स्वाध्याय में स्थित आत्मा को ऊर्ध्वलोक, अधोलोक, तिर्च्छलोक, नर्क, ज्योतिषी, वैमानिक, सिद्धि और सर्वलोकालोक प्रत्यक्ष भासित होता है।

## 302. स्वाध्याय से सर्वार्थ-सिद्धि

**सज्झाएण पसत्थं झाणं, जाणइ अ सव्व परमत्थम् ।**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1145]

– *उपदेशमाला 338*

स्वाध्याय से प्रशस्त ध्यान होता है और सर्व परमार्थ को जाना जाता है ।

## 303. ब्रह्मचर्य-दूषण

**सुख-शय्या नवं वस्त्रं ताम्बूलं स्नान मज्जने ।**
**दन्त काष्ठं सुगन्धं च, ब्रह्मचर्यस्य दूषणम् ॥**

– **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1161]

– *महाभारत-शान्तिपर्व*

सुखकारी शय्या, नए भड़कीले चमकीले वस्त्र, तांबूल, स्नान, मंजन-दांतुन और सुगन्धित पदार्थों का सेवन-ये ब्रह्मचर्य के दूषण हैं ।

## 304. मुनि, अक्रोधी

**न हु मुणी कोवपरा भवंति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1189]

— *उत्तराध्ययन - 12/31*

मुनि कभी किसी पर कोप नहीं किया करते ।

## 305. ऋषि प्रसन्नचित्त

**महप्पसाया इसिणो भवंति ।**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1189]

— *उत्तराध्ययन - 12/31*

ऋषि-मुनि सदा प्रसन्नचित्त रहते हैं ।

## 306. मुनि-तिरस्कार

**गिरि नहेहिं खणह, अयं दंतेहिं खायह ।**
**जायतेयं पायेहिं हणह, जे भिक्खु अवमण्णह ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1189]

— *उत्तराध्ययन - 12/26*

मुनि का अपमान-तिरस्कार करना वैसा ही कष्टप्रद हैं, जैसा कि नखों से पर्वत को खोदना, दाँतों से लोहे को चबाना और पैरों से अग्नि को रौंदना ।

## 307. दान्तमुनि

**छज्जीवकाए असमारंभंता मोसं अदत्तं च असेवमाणा ।**
**परिग्गहं इत्थिउ माणं मायं एयं परिन्नाय चरंति दंता ॥**

— **श्री अभिधान राजेन्द्र कोष** [भाग 7 पृ. 1191]

— *उत्तराध्ययन 12/41*

मन और इन्द्रियों का दमन करनेवाले मुनि छः काय के जीवों की हिंसा नहीं करते, असत्य और चौर्य का सेवन नहीं करते । परिग्रह, स्त्री, मान और माया इन सब का भली-भाँति त्याग करके विचरण करते हैं ।

